प्रजा, प्रजापीड़क राजाको कभी गद्दीसे उतार देती है और कभी उसके प्राण ही ले लेती है। लोकपीड़क समाज त्याग किया जा सकता है। किन्तु धर्म और स्नेहके अत्याचारसे छुटकारा नहीं है। क्यों कि इनका विरोध करनेकी प्रवृत्ति ही नहीं होती। कभी कभी बकरीके बच्चेका सालन देखकर बैरागीबाबाकी लार टपक पड़ती है, किन्तु कभी वे गोस्वामीके मांसभोजनके सम्बन्धमें विचार करनेकी इच्छा ही नहीं करते कि वह उचित है या अनुचित। क्यों कि वे जानते हैं, इस लोकमें चाहे जितना कष्ट हो, पर परलोकमें तो गोलोक अवश्य ही मिलेगा।

मनुष्य जिन अत्याचारोंके अधीन है, उनकी जड़ मनुष्यका प्रयोजन है। जड़ पदार्थको अपने वशमें किये बिना मनुष्य-जीवनका निर्वाह नहीं हो सकता। इस लिए बाहुबलका प्रयोजन है। इसी कारण बाहुबलका अत्याचार भी है। बाहुबलका फल बढ़ानेके लिए समाजका प्रयोजन है। उसके साथ ही समाजका अत्याचार भी है। जैसे परस्पर समाजबन्धनमें बँधे बिना मनुष्य-जीवनका उद्देश्य सुसम्पन्न नहीं होता, वैसे ही परस्पर आन्तरिक बन्धनमें बँधे बिना मनुष्य-जीवनका अच्छी तरह निर्वाह नहीं होता। अतएव समाजका जैसा प्रयोजन है वैसा ही, बल्कि उससे भी अधिक, प्रणयका प्रयोजन है। बाहुबल या समाजका अत्याचार होनेके कारण जिस तरह बाहुबल या समाजको मनुष्य त्याज्य या अनादरकी चीज नहीं समझते, उसी प्रकार प्रणयका अत्याचार होनेके कारण वह भी त्याज्य या अनादरणीय नहीं हो सकता। किन्तु जैसे मनुष्य अत्याचारी बाहुबल और समाजबलको परित्यक्त या अनादृत न करके धर्मके द्वारा उसे शान्त करनेकी चेष्टा करता है, वैसे ही प्रणयके अत्याचारको भी धर्मके द्वारा शान्त करनेका यत्न करना कर्तव्य है। धर्मका भी अत्याचार अवश्य है। धर्मका अत्याचार रोकनेके लिए अगर अन्य शक्तिका प्रयोग किया जायगा, तो उसका भी अत्याचार होगा। अत्याचारकी शक्ति स्वाभाविक है। यदि धर्मका अत्याचार शान्त कर सकनेवाली कोई शक्ति है, तो वह ज्ञान है। किन्तु ज्ञानका भी अत्याचार है। इसका उदाहरण हितवाद और प्रत्यक्षवाद नामके दो दर्शन हैं। इन दोनोंके वेगसे हृदय-सागरका बहुतसा हिस्सा सूखे बालूके टापुओंका रूप धारण करता जा रहा है। जान पड़ता है,

ज्ञानके अत्याचारपर शासन करनेके लिए मनुष्य किसी शक्तिका व्यवहार न कर सकेगा। कमसे कम इस समय तो यही समझमें आता है।

उसी तरह यह भी कहा जा सकता है कि प्रणयके ही द्वारा प्रणयका अत्याचार शान्त किया जा सकता है। हम स्वीकार करते हैं कि यह बात यथार्थ है। स्नेह यदि स्वार्थपरतासे शून्य हो, तो यह हो सकता है। किन्तु साधारण मनुष्योंकी प्रकृति ऐसी है कि स्वार्थपरताशून्य प्यार इस संसारमें दुर्लभ है। इस बातके असली मतलबको न लेकर अनेक लोग मन-ही-मन इसका प्रतिवाद कर सकते हैं। वे कह सकते हैं कि जिस माताने स्नेहवश पुत्रको धन कमानेके लिए परदेश नहीं जाने दिया, वह क्या स्वार्थपर है? बल्कि यदि वह स्वार्थपर होती तो पुत्रको धनकी खोजमें दूरदेश जानेके लिए मना न करती। क्योंकि कौन माता पुत्रकी कमाईका सुख नहीं भोगना चाहती? अतएव इस प्रकारके दर्शन मात्रकी आकांक्षा रखनेवाले स्नेहको बहुत लोग अस्वार्थपर स्नेह समझते हैं। किन्तु वास्तवमें यह खयाल ठीक नहीं है। यह स्नेह अस्वार्थपर नहीं है। जो लोग इसे अस्वार्थपर मानते हैं, वे केवल धनपरायणताको ही स्वार्थपरता समझते हैं। जो धनकी कामना नहीं करता, उसे वे स्वार्थपरतासे शून्य समझते हैं। वे यह नहीं समझ सकते कि धनलाभके अलावा पृथ्वीपर अन्यान्य सुख हैं और उनमेंसे किसी किसी सुखकी आकांक्षा धनकी आकांक्षासे अधिकतर वेगवाली है। जिस माताने धनका मोह त्यागकर पुत्र-मुख देखनेके सुखकी वासनासे पुत्रको सदाके लिए गरीब बना डाला, अथवा अपनी अवस्था सँभालनेका अवसर उसके हाथसे निकल जाने दिया, उसने भी अपना सुख खोया। वह धनका सुख नहीं चाहती, किन्तु पुत्रको सदा देखनेका सुख चाहती है। वह सुख माताका है, पुत्रका नहीं है। माताको देखनेसे अगर पुत्रको सुख हो तो हो, वह जुदी बात है। उसमें पुत्रकी प्रवृत्ति होनी चाहिए। माताने यहाँपर अपना एक सुख ढूँढ़ा—नित्य पुत्रका मुख देखना। उसकी अभिलाषा करके उसने पुत्रको दारिद्र्यके दुःखसे दुःखित बनाना चाहा। यहाँ माता स्वार्थपर है; क्यों कि उसने अपने सुखके लिए अन्यको दुखी किया।

मनुष्यके स्नेहका अधिक अंश इसी तरह प्रणयी और प्रणय-पात्र दोनोंके चित्तको सुखदायक, किन्तु स्वार्थपर पशुचरित्र होता है। प्रणयी अन्य सुखकी अपेक्षा केवल प्रणयसुखका अभिलाषी होता है, इसी लिए लोग ऐसे स्नेहको अस्वार्थपर कहते हैं। किन्तु स्नेहका जो सुख है वह स्नेहयुक्तका है। स्नेहयुक्त, अर्थात् स्नेह करनेवाला, अपने सुखकी आकांक्षा करता है, इस लिए साधारण मनुष्य-स्नेहको स्वार्थपर वृत्ति कहना अनुचित नहीं।

किन्तु स्नेह मनुष्यके हृदयमें स्वार्थसाधनके लिए नहीं स्थापित हुआ है। मनुष्यके चरित्रने अबतक वैसा उत्कर्ष प्राप्त नहीं किया, इसीसे मनुष्यस्नेह अबतक पशुवत् है। पशुवत् इस लिए है कि पशुओंमें भी दाम्पत्यके अतिरिक्त परस्पर वत्स-स्नेह, दाम्पत्य-प्रणय और वात्सल्य, आदि अन्य प्रकारके प्रणय हैं। सन्तानका स्नेह पशुओंमें मनुष्यकी अपेक्षा कम नहीं है।

स्नेहका यथार्थ स्वरूप ही अस्वार्थपरता है। जिस माताने पुत्रके सुखके लिए पुत्रमुखदर्शनसुखकी कामना छोड़ दी, वही यथार्थ स्नेह करनेवाली है। जो प्रणयी प्रणय-पात्रकी भलाईके लिए प्रणयसुख-भोगको छोड़ सका, वही सच्चा प्रणयी है।

जब तक साधारण मनुष्योंका प्रेम इस तरह विशुद्धताको प्राप्त न करेगा, तब तक मनुष्यके प्यारसे स्वार्थपरताका कलंक दूर न होगा और स्नेहकी यथार्थ स्फूर्ति न होगी। जहाँ प्यारको ऐसा शुद्धरूप प्राप्त होगा, या जिसका प्यार ऐसे शुद्धरूपको प्राप्त हो चुका है, वहीं प्यारके द्वारा प्यारका अत्याचार रोका जा सकता है और रोका भी जाता है। ऐसे शुद्ध प्रणयके प्रणयी मनुष्य दुर्लभ नहीं हैं। किन्तु इस प्रबन्धमें उनकी बात नहीं की जा रही है और वे अत्याचार भी नहीं करते। अन्यत्र, धर्मके शासनसे प्रणयको शासित करना ही प्यारके अत्याचारको रोकनेका एक मात्र उपाय है। वह धर्म क्या है?

धर्मकी चाहे जो कोई जैसी व्याख्या करे, धर्म एक है। केवल दो मूल-सूत्रोंमें मनुष्य मात्रके नीतिशास्त्रका निचोड़ कहा जा सकता है। उनमें एक आत्मसम्बन्धीय और दूसरा पर-सम्बन्धीय है। जो आत्मसम्बन्धीय है वह आत्मसंस्कारनीतिका मूल कहा जा सकता है। अपने चित्तकी स्फूर्ति और

निर्मलताकी रक्षा ही उसका उद्देश्य है। दूसरा सूत्र परसम्बन्धीय होनेके कारण यथार्थ धर्मनीतिका मूल कहा जा सकता है। १—दूसरेका अनिष्ट न करना, २—यथाशक्ति दूसरेकी भलाई करना, यह महती उक्ति जगत् भरके धर्मशास्त्रोंका एकमात्र मूल और एकमात्र फल है। अन्य कोई भी नीतिसे सम्बन्ध रखनेवाली उक्ति कहिए, उसका आदि और अन्त इसीमें लीन हो जायगा। आत्मसंस्कार-नीतिके सब तत्त्वोंके साथ इस महानीति-तत्त्वका ऐक्य है। और, परहित-नीति और आत्मसंस्कार-नीति एक ही तत्त्वकी भिन्न भिन्न व्याख्या मात्र हैं। परोपकारमें प्रवृत्ति और पराये अहितसे निवृत्ति, यही समग्र नीतिशास्त्रके उपदेशोंका सारांश है।

अतएव इसी धर्मनीतिके मूलसूत्रका अवलंबन करनेसे ही प्यारका अत्याचार निवृत्त हो सकता है। जब स्नेह करनेवाला आदमी स्नेहपात्रके किसी काममें हस्तक्षेप करनेको उद्यत होता है, तब उसे अपने मनमें यह दृढ़ संकल्प कर लेना चाहिए कि मैं केवल अपने सुखके लिए उसमें हस्तक्षेप नहीं करूँगा। अपना समझकर जिसपर स्नेह रखता हूँ उसका किसी प्रकारका अनिष्ट नहीं करूँगा। जितना कष्ट सहना पड़े, मैं सहूँगा, तथापि स्नेहपात्रको किसी अनिष्टकार्यमें प्रवृत्त न करूँगा।

यह बात सुननेमें बहुत छोटी और साधारण है और पुरानी जनश्रुतिकी पुनरुक्ति जान पड़ सकती है, किन्तु समयपर इसके अनुसार चलना उतना सहज नहीं है। उदाहरणके तौरपर दशरथकृत रामनिर्वासनकी बातको ही ले लीजिए। इसीके द्वारा इस सामान्य नियमके प्रयोगकी कठिनता बहुतोंकी समझमें आ जायगी। यहाँ कैकेयी और दशरथ दोनों ही प्यारके अत्याचारमें प्रवृत्त हैं। कैकेयी दशरथके ऊपर और दशरथ रामके ऊपर वह प्यारका अत्याचार कर रहे हैं। इनमेंसे कैकेयीका कार्य स्वार्थपर और नीच कहकर चिर-परिचित है। कैकेयीका कार्य स्वार्थपर और नीच अवश्य है, किन्तु उसके प्रति इतनी कटूक्तियोंका प्रयोग शायद विहित नहीं कहा जासकता। कैकेयीने अपने किसी इष्टकी कामना नहीं की—अपने पुत्रकी भलाई सोची थी। यह सत्य है कि पुत्रके मंगलसे ही माताका मंगल है; किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि जो एतद्देशीय पिता-माता अपनी जातिके

खौफसे पुत्रको पढ़नेके लिए विलायत नहीं जाने देते, उनके कार्यकी अपेक्षा कैकेयीका यह कार्य सौगुना अस्वार्थपर है।

इस बातको जाने दो। कैकेयीके दोष-गुणोंका विचार करनेके लिए इस समय हम प्रस्तुत नहीं है। दशरथने सत्यपालनके लिए रामको वन भेजकर भरतको राज्य दिया। इसमें उन्हें प्राणाधिक पुत्रका वियोग स्वीकार करना पड़ा और अपने प्राणोंसे हाथ धोना पड़ा। इसीसे भारतवर्षके साहित्यका इतिहास उनके यशके कीर्त्तनसे परिपूर्ण है। किन्तु उत्कृष्ट धर्मनीतिके विचारसे यही सिद्ध होता है कि दशरथने पुत्रको अपने अधिकारसे च्युत और निर्वासित करके सत्यका पालन किया, तो इससे उन्हें घोर अधर्म ही हुआ।

हम पूछते हैं कि क्या सत्य (अर्थात् प्रतिज्ञा) मात्रका पालन करना चाहिए? यदि सती कुलकामिनी किसी फेरमें पड़कर किसी कुचरित्र पुरुषके निकट धर्मत्यागका वादा कर ले, तो क्या उस वादेको पूरा करना चाहिए? यदि कोई किसी ठगके बहकानेसे बिना किसी दोषके मित्रको मारनेकी प्रतिज्ञा कर ले, तो क्या उसे उसका पालन करना चाहिए? जो कोई घोर महापाप करनेकी प्रतिज्ञा कर ले, तो क्या वह प्रतिज्ञा पालनीय हो सकती है?

जहाँ प्रतिज्ञाके तोड़नेकी अपेक्षा उसकी रक्षा करनेमें अधिक अनिष्ट है, वहाँ क्या उचित है? प्रतिज्ञाको तोड़ना या प्रतिज्ञाकी रक्षा? बहुत लोग कहेंगे कि वहाँ भी सत्यका पालन करना चाहिए। क्यों कि सत्य नित्य-धर्म है, अवस्था-भेदसे वह पुण्यसे पाप नहीं हो सकता। अगर आप पुण्य और पापका निर्णय इस विचारसे करते हैं कि जब जो काम करनेवालेकी समझमें इष्टकारक हो तब वह कर्त्तव्य है, और जब अनिष्टकारक हो तब अकर्त्तव्य है, तो फिर पुण्य-पापमें कोई भेद नहीं रहता। तब लोग पुण्य कहकर घोर महापातकमें प्रवृत्त हो सकते हैं। हम यहाँपर इस तत्त्वकी मीमांसा नहीं करेंगे। क्यों कि हितवाददर्शनके अनुयायी लोगोंने एकप्रकारसे इसकी मीमांसा कर रक्खी है।

जब इस प्रकार मीमांसामें गड़बड़ हो, तब धर्मनीतिका जो मूलसूत्र पहले बताया जा चुका है उसके द्वारा परीक्षा की जानी चाहिए।

सत्य क्या सर्वत्र पालनीय है? इसके उत्तरका निर्णय करनेके पहले प्रश्न यह है कि सत्य-पालनीय क्यों है? सत्य-पालनकी एक जड़ धर्म-नीतिमें है और एक जड़ आत्मसंस्कार-नीतिमें है। हम आत्मसंस्कार-नीतिको धर्म-नीतिका अंश मानना अस्वीकार कर चुके हैं, इससे धर्म-नीतिका मूल ही देखेंगे। विशेष बात यह है कि दोनोंका फल एक ही है। धर्म-नीतिका मूलसूत्र यह है कि जिससे दूसरेका अनिष्ट हो वह अकर्त्तव्य है। सत्य पालन न करनेसे दूसरेका अनिष्ट होता है, इस लिए सत्य पालनीय है। किन्तु जब सत्य-पालनसे दूसरेका भारी अनिष्ट होता हो, और सत्यका पालन न करनेसे वैसा न होता हो, तब सत्य पालनीय नहीं। दशरथके सत्यपालनसे रामका भारी अनिष्ट हुआ, और सत्यका पालन न करनेसे कैकेयीका वैसा कुछ अनिष्ट न होता। रहा दृष्टान्त-स्वरूपसे जनसमाजका अनिष्ट, सो रामको उनके अधिकारसे भ्रष्ट करनेमें ही उसकी आशंका अधिक है। यह तो दस्युताका रूपान्तर कहा जा सकता है। अतएव ऐसी जगहपर दशरथने सत्यका पालन करके ही महापाप किया।

यहाँपर दशरथ स्वार्थपरतासे खाली नहीं हैं। सत्यभंग होनेसे जगतमें उनके कलंककी घोषणा होगी, इसी भयसे उन्होंने रामको उनके अधिकारसे च्युत और बहिष्कृत कर दिया। अतएव यशोरक्षारूप स्वार्थके वशीभूत होकर उन्होंने रामका अनिष्ट किया। सच है कि उन्होंने अपने प्राणोंकी हानि भी स्वीकार की, किन्तु उनके निकट प्राणोंकी अपेक्षा यश ही प्रिय था। अतएव उन्होंने अपने इष्टकी ही रक्षा की। इस लिए वे स्वार्थपर हैं। स्वार्थपरताके दोषसे युक्त पराया अनिष्ट निस्सन्देह घोरतर महापाप है।

अस्वार्थपर प्रेम और धर्मकी एक ही गति और एक ही परिणति है। दोनोंका साध्य दूसरेका मंगल है। वास्तवमें प्रेम और धर्म एक ही पदार्थ हैं। सब संसार जब प्रेमका विषय हो जाता है तब वह प्रेम ही धर्म नामको प्राप्त होता है। धर्म जबतक सार्वजनिक प्रेमके रूपको धारण नहीं करता, तबतक वह संपूर्णताको नहीं प्राप्त होता। किन्तु मनुष्योंने कार्यतः स्नेहको धर्मसे अलग कर रक्खा है, अतएव प्यारका अत्याचार रोकनेके लिए धर्मके द्वारा स्नेहपर शासन होनेकी आवश्यकता है।

---

# अनुकरण।

जगदीश्वरकी कृपासे उन्नीसवीं--बीसवीं शताब्दीमें नव्य बाबू नामधारी एक अद्भुत जीव जगतमें दिखाई पड़े हैं। पशुतत्त्वके ज्ञाताओंने परीक्षाद्वारा निश्चय किया है कि बाहरसे तो इनमें मनुष्यके लक्षण मिलते हैं,— इनके हाथों और पैरोंमें पाँच पाँच अंगुलियाँ हैं, पूँछ नहीं है, और इनकी हड्डियाँ तथा मस्तक 'बाइमेन' जातिके सदृश जान पड़ते हैं। परन्तु इनके अन्तःस्वभावके सम्बन्धमें अभी तक वैसा निश्चय नहीं हो सका है। किसी किसी विद्वानका मत है कि ये भीतरसे भी मनुष्य हैं। कोई कोई कहते हैं कि ये बाहरसे मनुष्य किन्तु भीतरसे पशु हैं। इसी तत्वकी मीमांसाके लिए श्रीयुक्त राजनारायण बसुने कुछ समय पहले एक व्याख्यान दिया था। उक्त व्याख्यान अब मुद्रित भी हो चुका है। उसमें उन्होंने पशुपक्षका ही समर्थन किया है।

तो हम लोग किस मतके माननेवाले हैं? हम भी बाबुओंको पशुश्रेणीभुक्त माननेवाले हैं। हमने अँगरेजी समाचारपत्रोंसे इस पशुतत्त्वका अभ्यास किया है। किसी किसी ताम्रश्मश्रु ऋषिका मत यह है कि जिस तरह विधाताने तीनों लोकोंकी सुन्दरियोंके सौन्दर्यका तिल तिल संग्रह करके तिलोत्तमाका सृजन किया था, उसी प्रकार पशुवृत्तियोंका तिल तिल संग्रह करके यह अपूर्व नव्य बाबू-चरित्र सृजन किया गया है। विधाताने शृगालोंसे शठता (धूर्तता), श्वानोंसे खुशामद और भिक्षानुराग, भेड़ोंसे भीरुता, वानरोंसे अनुकरणपटुता और गर्दभोंसे गर्जन—इन सब गुणोंका संग्रह करके, दिङ्मण्डलको उज्ज्वल करनेवाले, भारतवर्षके एक मात्र भरोसे, और भट्ट मोक्षमूलरके आदरके स्थान, नव्य बाबुओंको समाजाकाशमें उदित किया है। जैसे सुन्दरियोंमें तिलोत्तमा, ग्रंथोंमें रिचर्डसन्स सिलेक्शन्स, पोशाकोंमें फकीरकी गुदड़ी, और भोजनोंमें खिचड़ी है, वैसे ही मनुष्योंमें नव्य बाबू लोग हैं। जिस तरह क्षीरसागरके मन्थन करनेसे जगत्प्रकाशक चन्द्र निकला था, उसी तरह पशु-चरित्र-सागरके मन्थनसे ये अनिन्दनीय बाबू-चन्द्रमा निकलकर भारतवर्षको उजेला दे रहे हैं। राजनारायण बाबू जैसे अमृतलुब्ध लोगोंको हम अच्छा नहीं समझते, जो राहु बनकर इन कलङ्कशून्य चन्द्रबिम्बोंको ग्रसना

चाहते हैं। विशेष कर हम राजनारायण बसु महाशयसे पूछते हैं कि जब आपने अपनी एक पुस्तकमें गोहत्याका निषेध किया है, तब आप क्यों अपनी वक्तृतामें बाबू लोगोंपर खड्गहस्त हुए हैं ? बाबू लोग गऊ-बैलोंसे किस बातमें कम या निकृष्ट हैं ? जैसे गऊ-बैल उपकार करते हैं वैसे ही ये भी करते हैं। ये लोग अखबाररूपी सुस्वादु दूध मटके भर भर कर देते हैं, चाकरीका हल कंधेपर लादकर जीवनके खेतको जोत कर अँगरेज किसानोंको अन्न-धन पैदा करनेमें सहायता पहुँचाते हैं, विद्याके बोरे कालेजोंसे पीठपर लाद लाद कर छापेखानोंमें आकर डाल देते हैं, समाज-संस्कारकी गाड़ीपर विलायती माल लाद कर रसके बाजारमें पहुँचाते हैं और देशहितके कोल्हूमें स्वार्थ-सरसों पेरकर यशरूपी तेल निकालते हैं। भला ऐसे जीवोंपर कोई खड्गहस्त होता है ! हमारे देशके इन बाबुओंकी लोग जितनी निन्दा करते हैं वास्तवमें उतने निन्दनीय वे नहीं हैं। बहुतसे स्वदेशवत्सल लोग जिस अभिप्रायसे बाबुओंकी निन्दा करते हैं, राजनारायण-जीने भी उसी अभिप्रायसे—बाबुओंके हितके लिए—उनकी निन्दा की है। अपने "तब और अब" शीर्षक लेखमें निरपेक्षभावसे 'भूत' और 'वर्तमान' की आलोचना करना उनका उद्देश्य नहीं। 'वर्तमान' के दोष दिखलाना ही उनका उद्देश्य है। उन्होंने 'वर्तमान' के गुणोंपर दृष्टि नहीं डाली और दृष्टि डालना भी व्यर्थ था; क्यों कि वर्तमान बाबुओंको अपने गुणोंके विषयमें तो कुछ भी सन्देह नहीं है—वे केवल अपने दोषोंको ही नहीं देख पाते।

यह कहना अनुचित नहीं कि इस नई पौधमें कई दोष हैं। उन सबमें 'अनुकरणका अनुराग' एक ऐसा दोष है जिसपर सबका कटाक्ष है। इसके लिए क्या अँगरेज और क्या हिन्दुस्तानी, सभी नित्य इस पौधका तिरस्कार करते हैं। इस विषयमें राजनारायणजीने जो कुछ कहा है उसे उद्धृत करनेकी यहाँ कोई आवश्यकता नहीं दीख पड़ती। वे बातें आजकल हर एक पुराने ढंगके आदमीके मुखसे सुन पड़ती हैं।

हम उन बातोंको स्वीकार करते हैं, और यह भी मानते हैं कि राजना-रायणजीने जो कहा है उसमें बहुत कुछ सत्य है; किन्तु अनुकरणके बारेमें

हम उनसे सहमत नहीं। अनुकरणके सम्बन्धमें लोगोंकी कुछ भ्रान्त धारणायें हो गई हैं।

क्या अनुकरण करना ही दोष है? यह कभी हो नहीं सकता। अनुकरणके सिवा प्रथम शिक्षा प्राप्त करनेका कोई उपाय ही नहीं है। जैसे छोटा बच्चा सयाने लोगोंकी बातोंका अनुकरण करके बोलना सीखता है, जैसे वह सयानोंके कामोंको देखकर अनुकरण करके उन्हें करना सीखता है, वैसे ही असभ्य और अशिक्षित जातियाँ सभ्य और शिक्षित जातियोंका अनुकरण करके वैसी ही बनती हैं। अतएव नई पौधके हिन्दुस्तानी अगर अँगरेजोंका अनुकरण करते हैं तो वह ठीक है—युक्तिसंगत है। यह सच है कि आदिकी सभ्य जातियाँ, बिना किसीका अनुकरण किये शिक्षित और सभ्य बनीं—प्राचीन भारतवर्ष और मिसरकी सभ्यता किसीके अनुकरणका फल नहीं है। किन्तु आधुनिक यूरोपकी सभ्यता और शिक्षा, जो इस समय सब जातियोंकी सभ्यता और शिक्षासे श्रेष्ठ समझी जाती है, कैसे सुसम्पन्न हुई? इसका उत्तर यही है कि अनुकरणसे। रोम और यूनानकी सभ्यताके अनुकरणसे ही यूरोपकी सभ्यता इस दर्जेको पहुँची है। रोमकी सभ्यता भी यूनानकी सभ्यताके अनुकरणका फल है। पुरावृत्त जाननेवालोंको मालूम है कि आजकल हिन्दुस्तानी बाबू लोग अँगरेजोंका जितना और जैसा अनुकरण करते हैं, यूरोपियन लोगोंने पहलेपहल यूनानियोंका—विशेषकर रोमका—उससे कम अनुकरण नहीं किया। उन्होंने पहले अनुकरण किया, इसीसे आज वे उन्नतिके इतने ऊँचे सोपानपर विजय-वैजयन्ती लिये खड़े हुए हैं। लड़कपनमें दूसरेका हाथ पकड़कर जलमें उतरना जिसने नहीं सीखा, वह कभी तैरना नहीं सीख सकता। मास्टरके अक्षरोंको देखकर जिसने पहले लिखना नहीं सीखा, वह लिख नहीं सकता। हिन्दुस्तानी लोग अँगरेजोंका अनुकरण कर रहे हैं, यही उनके लिए आशा है।

किन्तु लोगोंको यह विश्वास है कि अनुकरणके द्वारा अव्वल दर्जेकी उन्नति नहीं हो सकती। क्यों भाई, कैसे?

पहले साहित्यको लीजिए। पृथ्वीके कुछ प्रथम श्रेणीके महाकाव्य केवल अनुकरणमात्र हैं। पोपने ड्राइडेन और बोयालोका अनुकरण किया है और

जान्सनने पोपका । हम इस तरहके छोटे छोटे लेखकोंके दृष्टान्त दिखाकर ही अपने कथनको प्रमाणित नहीं करना चाहते । बड़ोंको भी देखिए । बर्जिलका महाकाव्य होमरके प्रसिद्ध महाकाव्यका अनुकरण है । रोमका सारा साहित्य यूनानके साहित्यका अनुकरण है । कहनेका मतलब यह है कि जो रोमका साहित्य वर्तमान यूरोपकी सभ्यताका आधार है, वह अनुकरणमात्र है । इन विदेशके उदाहरणोंको जाने दीजिए । आप अपने ही यहाँके लीजिए । हमारे देशमें दो महाकाव्य हैं—उनको हम महाकाव्य न कहकर गौरवके लिए इतिहास कहते हैं—वे पृथ्वीके सब काव्योंमें श्रेष्ठ हैं । गुणमें दोनों प्रायः समान ही हैं, थोड़ा ही अन्तर है । पर साहित्यकी दृष्टिसे देखिए, तो एक प्रायः दूसरेका अनुकरण है । व्हीलर साहबको छोड़कर शायद और कोई आपत्ति नहीं करेगा कि महाभारतकी रचना रामायणके बाद हुई है । अन्यान्य अनुकृत और अनुकारी नायकोंमें जितना अन्तर देखा जाता है, राम और युधिष्ठिरमें उससे अधिक अन्तर नहीं है । रामायणके अमित बलशाली वीर जितेन्द्रिय भ्रातृ-वत्सल लक्ष्मण महाभारतमें अर्जुन बन गये हैं और भरत-शत्रुघ्नका प्रतिबिंब नकुल-सहदेव । भीमका ढंग निराला है, तथापि बहुतसी बातोंमें उनपर कुंभकर्णकी छाया पड़ गई है । रामायणमें बिभीषण हैं, महाभारतमें विदुर हैं । अभिमन्यु और इन्द्रजित् एक ही ढंगके हैं । इधर राम अपने भाई और स्त्रीके साथ सुदीर्घसमय तक वनमें रहनेको बाध्य हुए, और उधर युधिष्ठिर भी भाई और स्त्रीके साथ वनको गये । दोनों ही राज्य पाते पाते उससे वञ्चित हुए । एककी स्त्री हरी गई और दूसरेकी स्त्रीका भरी सभामें अपमान हुआ । दोनों ही महाकाव्योंका सारांश जो युद्ध है, उसमें एकमें स्पष्टरूपसे और दूसरेमें अस्पष्टरूपसे—वही अग्नि जलती है । दोनों ही काव्योंका प्लाट यह है कि युवराज राजभ्रष्ट होकर भाई और स्त्रीके साथ वनवासी बने, फिर लड़कर विजयलक्ष्मी पाकर अपना राज्य करने लगे । छोटी छोटी घटनाओंमें भी यही बात पाई जाती है । लव-कुशका काम मणिपुरमें बभ्रुवाहनने कर दिखाया । मिथिलामें धनुर्भंग हुआ, पञ्जाबमें भी उसी धनुष्यकी क्रियासे मत्स्यवेध हुआ । दशरथ और पाण्डुका पाप और शाप बहुत कुछ मिलता जुलता है । लंकादाह और लाक्षाभवनकी लीलामें भी घटना-सादृश्य है ।

हमारे इस कथनका यह आशय न समझ लिया जाय कि रामायण और भारतके पात्र पृथ्वीपर पैदा ही नहीं हुए, या उन्होंने इन काव्योंमें वर्णित कार्य्योंको नहीं किया। वे सब लोग हुए और उन्होंने उन कार्य्योंको भी किया। किन्तु उनके उन कार्य्योंका वर्णन परवर्ती कवियोंके द्वारा किया गया— और उनमें परवर्ती कविने पूर्ववर्ती कविका बहुत कुछ अनुकरण किया और पूर्ववर्ती कविने भी लोकपरम्पराके मुखसे सुने गये उपाख्यानके वर्णन करनेमें अपनी कवित्वशक्तिका उपयोग किया। इसी कारण हमने इन दोनों ग्रंथोंको, इतिहास होनेपर भी, महाकाव्य कहा है।

आपका जी चाहे तो आप महाभारतको रामायणका अनुकरण न कहें; परन्तु याद रखिए, अनुकृत और अनुकारीमें इससे अधिक समानता आपको बहुत कम मिलेगी। मगर देखिए, हमारी समझमें महाभारत रामायणका अनुकरण होकर भी पृथ्वीमें अद्वितीय है। अगर इसकी तुलना हो सकती है तो कुछ अंशोंमें रामायणसे। परन्तु, संपूर्ण नहीं। क्योंकि महाभारतमें बहुतसे नवीन पात्र और घटनायें ऐसी हैं जो रामायणमें नहीं हैं। महाभारतके श्रीकृष्ण, बलराम, भीष्म, कर्ण, सुभद्रा आदि रामायणमें नहीं हैं। पात्रोंके स्वभावोंमें भी, स्थूलरूपसे समता होनेपर भी, सूक्ष्मरूपसे अन्तर है। एक सीता और द्रौपदीको ही लीजिए। द्रौपदीकी प्रचण्डता और तेजस्विता सीताजीमें नहीं है; केवल उसकी झलक रावणको अशोक-वाटिकामें फटकारते समय सीताजीमें पाई जाती है।

साहित्यको देख चुके, अब समाजको देखिए। जब रोमवालोंको यूनानकी सभ्यताका पता लगा, तब वे मन-वाणी-कायासे उसका अनुकरण करने लगे। उसका फल यह हुआ कि किकरो ऐसे वक्ता, तासितस ऐसे इतिहास-लेखक, वर्जिल ऐसे महाकवि, प्लाटस और टेबिन्स ऐसे नाटककार, होरेस और ओबिदा ऐसे गीतकाव्य बनानेवाले, पेपिनियन ऐसे व्यवस्थाकार, सेनेका ऐसे धर्मनीतिप्रणेता, आन्तनैन ऐसे राजधर्म पालनेवाले और कुकालस ऐसे भोगासक्त पुरुष रोममें दिखाई पड़े। जनसाधारणका ऐश्वर्य दिन दिन बढ़ा और सम्राटोंने अपनी सौन्दर्य-प्रियताका परिचय देनेवाली बड़ी बड़ी इमारतें बनवाईं। यूरोपका हाल ऊपर लिखा ही जा चुका है। इटली और फ्रान्सका

साहित्य भी ग्रीस और रोमके साहित्यका अनुकरण है। यूरोपका व्यवस्था-शास्त्र रोमके व्यवस्थाशास्त्रका अनुकरण है। यूरोपकी शासनप्रणाली भी रोमके अनुकरणपर संगठित हुई है। कहीं वह 'इम्पिरेटर' है, कहीं वही 'फोरम' है, कहीं वही 'प्लेब' श्रेणी है, कहीं वही 'म्यूनिसिपियम' है। आधुनिक यूरोपका स्थापत्य (गृह-निर्माणकला) और चित्रविद्याका मूल भी यूनान और रोमसे आया है। ये सब चीजें पहले-पहल अनुकरण मात्र थीं। अब अनुकरण छोड़कर और भी उन्नत होकर इन सब बातोंमें यूरोपियन लोग अपने गुरुसे भी बढ़े चढ़े हैं। मगर ऐसा होनेके लिए प्रतिभाकी बड़ी आवश्यकता है। प्रतिभाशाली लोग पहले अनुकरण करते हैं और फिर उसका अनुशीलन, अभ्यास और आलोचना करके स्वतन्त्रतापूर्वक पूर्वगामियोंसे आगे बढ़ जाते हैं। जो बच्चा पहले लिखना सीखता है, उसे पहले गुरुके हस्ताक्षरोंका अनु-करण करना पड़ता है। अन्तको उसके अक्षर अलग हो जाते हैं, और प्रतिभा होने पर तथा अभ्यास करने पर वह गुरुसे भी अच्छा लिख सकता है।

परन्तु, इसमें कोई सन्देह नहीं कि प्रतिभासे शून्य मनुष्य अगर अनुकरण करता है, तो उसका फल अच्छा नहीं होता। जिसमें जिस बातकी स्वाभाविक शक्ति नहीं, वह उस बातका सदा अनुसरण ही किया करता है, उसमें कुछ अपनी विचित्रता या स्वतन्त्रता दिखानेकी शक्ति कभी नहीं देख पड़ती। यूरोपके नाटक इसका एक उत्तम उदाहरण हैं। यूरोपकी जातियोंमें जो नाटककार हुए हैं, सबने यूनानी नाटकोंका अनुकरण किया है। किन्तु प्रतिभाशाली होनेके कारण स्पेन और इँग्लैंडके नाटक शीघ्र ही स्वतन्त्र रूपसे लिखे जाने लगे और इंग्लैंडने इस विषयमें ग्रीसके बराबर आसन जमा लिया। इधर इस विषयमें प्रतिभा अर्थात् स्वाभाविक शक्तिसे शून्य रोम, इटली, फ्रान्स और जर्मनीके लेखक केवल अनुकरण करनेवाले ही बने रहे। बहुत लोग कहते हैं कि रोम आदि देशोंके लोग जो नाटक-रचनामें स्पेन और इंग्लैंडके समकक्ष न हो सके, इसका कारण और कुछ नहीं उनके अनुकरणका अनुराग ही है। लेकिन यह भ्रम है। इसका कारण अनुकरणका अनुराग नहीं, उनमें नाटक-रचनाकी स्वाभाविक शक्तिका न होना ही है। अनुकरणकी इच्छा भी एक कार्य है, कारण नहीं।

## अनुकरण ।

'अनुकरण' को आजकल लोग गालीसे बढ़कर समझते हैं। इसका कारण यही है कि प्रतिभाशून्य लोगोंकी अनुकरणमें प्रवृत्ति और उसका बुरा फल देख कर लोगोंको उसपर अश्रद्धा या अरुचि हो गई है । असमर्थ मनुष्यके लिए अनुकरणसे बढ़कर हँसीकी बात और नहीं है। एक तो वह खुद बुरा, उसपर उसका अन्ध अनुकरण करना किसको अच्छा लगेगा ?

यदि प्रतिभाशाली व्यक्ति अनुकरण करे तो वह कभी घृणाके योग्य नहीं। हम लोगोंकी इस समय जो दशा हो रही है, उसे देखते हमारी अनुकरणकी प्रवृत्ति बुरी या अनुचित नहीं कही जा सकती। हमारी समझमें तो ऐसा अनुकरण मनुष्यके स्वभावसे ही सिद्ध है। ऐसा अनुकरण करनेमें अगर कोई हिन्दुस्तानियोंको दोप दे, तो हमें तो उसका कोई यथेष्ट कारण नहीं देख पड़ता। यह तो मनुष्यका स्वभावसिद्ध गुण ( या दोप ) है। जब उत्कृष्ट और निकृष्ट मिलते हैं तब निकृष्टको उत्कृष्टके समान होनेकी अभिलाषा होना एक स्वाभाविक बात है। समान होनेका उपाय क्या है ? उपाय यही है कि उत्कृष्ट लोग जैसा करते हैं, निकृष्ट लोग भी वैसा ही करें। इसीको अनुकरण कहते हैं। आजकलके हिन्दुस्तानी लोग देखते हैं कि अँगरेज लोग सभ्यतामें, शिक्षामें, बलमें, ऐश्वर्यमें, सुखमें, विद्यामें सब बातोंमें उनसे श्रेष्ठ हैं। तब हिन्दुस्तानी लोग क्यों न अँगरेजोंके समान होना चाहेंगे ? हिन्दुस्तानी लोग समझते हैं कि अँगरेज लोग जो जो करते हैं, उसका अनुकरण करनेसे हम भी उन्हींके ऐसे सभ्य, शिक्षित, सम्पन्न और सुखी हो जायँगे। चाहे कोई भी जाति हो, हिन्दुस्तानियोंकी सी अवस्थामें आकर वह भी यही करती। यह अनुकरण-प्रवृत्ति केवल हिन्दुस्तानियोंके स्वभावका दोष नहीं है। कमसे कम उच्च जातियोंके हिन्दू आर्योंके वंशमें उत्पन्न हैं। उनके शरीरमें इस समय भी आर्योंका रक्त लहरें मार रहा है। वे कभी वानरोंकी तरह केवल अनु-करण-प्रिय नहीं हो सकते। उनके अनुकरणका कुछ उद्देश्य है। उनका अनुकरण स्वाभाविक और अन्तमें मङ्गलदायक हो सकता है। जो लोग हमें अँगरेजोंकी पोशाक, रहन-सहन और खाने-पीनेका अनुकरण करते देख कर जल उठते हैं, वे अँगरेजोंको फ्रान्सके खान-पान और पहनावेका अनु-करण करते देखकर क्या कहेंगे ? अनुकरण करनेमें क्या अँगरेज लोग

हिन्दुस्तानियोंसे कम हैं ? भला, हम जो अनुकरण करते हैं वह तो अपनी जातिके प्रभुओंका करते हैं; मगर अँगरेज किसका अनुकरण करते हैं ?

हम यह अवश्य स्वीकार करते हैं कि आधुनिक हिन्दुस्तानी जितना अनुकरण कर रहे हैं, उतनेकी आवश्यकता नहीं। हिन्दुस्तानियोंमें प्रतिभाहीन अनुकरण करनेवाले ही अधिक हैं और वे प्रायः गुणोंका अनुकरण न कर दोषोंके ही अनुकरणमें तत्पर देख पड़ते हैं। यही बड़े दुःखकी बात है। हिन्दुस्तानी लोग गुणोंका अनुकरण करनेमें उतने निपुण नहीं हैं, मगर दोषोंका अनुकरण करनेमें वे पृथ्वीमण्डलमें अपना सानी नहीं रखते। इसी लिए लोग हिन्दुस्तानियोंकी अनुकरणपर प्रवृत्तिको गालियाँ देते हैं, और इसी कारण राजनारायणजीने इस सम्बन्धमें जो कुछ कहा है, हम उसमेंसे बहुतसी बातोंको स्वीकार करते हैं।

अनुकरण करनेवाला प्रतिभाशाली होनेपर भी, अनुकरणमें दो भारी दोष दिखाई देते हैं। एक तो उससे विचित्रताके विकासमें विघ्न होता है। इस संसारमें विचित्रताका सुख भी एक प्रधान सुख है। पृथ्वी भरके सब पदार्थ अगर एक ही रंगके होते, तो जगतका दृश्य क्या इतना सुखदायक कभी हो सकता था ? यदि सब शब्द एक ही तरहके होते—मान लो, सब शब्द कोयलका स्वर ही होते—तो बतलाओ मधुर कुहु-स्वर कानोंको कभी अच्छा लगता? हममें यदि वैचित्र्यसुखका अनुराग न होता तो चाहे वह अच्छा भी लगता, लेकिन इस समय जिस प्रकृतिको लेकर मनुष्य-जाति पैदा हुई है उसमें विचित्रताके बिना सुख नहीं—स्वाद नहीं। अनुकरणकी प्रवृत्ति उस वैचित्र्यके मार्गमें कण्टक है। हम मानते हैं कि शेक्सपियरका मैकबेथ नाटक एक उत्तम नाटक है; किन्तु यदि पृथ्वीके सब नाटक मैकबेथके अनुकरणहीपर लिखे गये होते, तो फिर नाटक देखनेमें क्या सुख या स्वाद रह जाता ? सभी महाकाव्य अगर रघुवंशके आदर्शपर लिखे जाते तो फिर कौन महाकाव्य पढ़ता ?

दूसरा दोष अनुकरणमें यह है कि उससे शीघ्र किसी काममें उन्नति नहीं होती। संसारका नियम है कि चाहे जिस कामको आप ले लीजिए, उसमें वारम्बार यत्न करते रहनेसे ही उन्नतिकी संभावना होती है। किन्तु यदि

पर-वर्ती कार्य पूर्व-वर्ती कार्यका अनुकरण मात्र हुआ, तो चेष्टा किसी नई राह-पर नहीं जाती। यही कारण है कि उस कार्यमें उन्नति नहीं होने पाती। तब फल यह होता है कि बहुत दिनों तक एक ही ढंग चला जाता है। इस बातको क्या शिल्प, साहित्य, विज्ञान;—और क्या सामाजिक कार्य या मानसिक अभ्यास;—सबमें आप आजमाकर देख सकते हैं।

विचार करनेसे जान पड़ेगा कि मनुष्यकी दैहिक और मानसिक वृत्तियोंकी एक साथ ही यथोचित स्फूर्ति और उन्नति ही मनुष्य-देह धारण करनेका प्रधान उद्देश्य है। मगर जिससे उनमेंसे कुछ वृत्तियाँ अधिक पुष्ट हों, और कुछके प्रति अवज्ञा उत्पन्न हो, वह कार्य मनुष्यके लिए अवश्य ही अनिष्टकारी है। मनुष्य अनेक हैं और एक मनुष्यके सुख भी अनेक हैं। उन सब सुखोंकी सिद्धिके लिए बहुत तरहके भिन्न भिन्न कार्योंके करनेकी आवश्यकता है। वे भिन्न भिन्न प्रकारके कार्य भिन्न भिन्न प्रकृतिके लोगोंके बिना सुसम्पन्न नहीं हो सकते। एक श्रेणीके चरित्रवाला आदमी अनेक श्रेणीके अनेक कार्य नहीं कर सकता। अतएव संसारमें चरित्र-वैचित्र्य, कार्य-वैचित्र्य, और प्रवृत्ति-वैचित्र्यकी बड़ी जरूरत है। इसके सिवा समाजकी सर्वाङ्ग उन्नति नहीं हो सकती। इस वैचित्र्यकी उन्नतिमें ही समाजकी भलाई है। अनुकरण प्रवृत्तिका फल यही होता है कि अनुकरण करनेवालेके चरित्र, प्रवृत्ति और कार्य अनुकृतके ऐसे हो जाते हैं—अनुकरण करनेवाला दूसरे मार्गपर नहीं जा सकता (लेकिन यह नियम विशेष कर प्रतिभाहीन लोगोंके लिए ही लागू है); और जब समाजके सभी लोग या अधिकांश लोग, अथवा काम करनेवाले लोग, एक ही आदर्शका अनुकरण करने लगते हैं तब यह वैचित्र्यकी हानि हो जाती है। मनुष्य-चरित्रका सम्पूर्ण विकास नहीं होता; सब प्रकारकी मानसिक वृत्तियोंमें सामञ्जस्य नहीं रहता; सब तरहके काम सुसम्पन्न नहीं होते; मनुष्यको सब प्रकारके सुख नसीब नहीं होते। मनुष्यत्व असम्पूर्ण रह जाता है, समाज असम्पूर्ण रह जाता है, मनुष्य-जीवन असम्पूर्ण रह जाता है।

हमारे इस सब कथनका सारांश यही है कि—

( १ ) सामाजिक सभ्यताकी उत्पत्ति दो तरहसे है—कोई समाज आपसे सभ्य होता है; और कोई समाज दूसरे समाजसे शिक्षा प्राप्त करता है।

पहले प्रकारसे बहुत दिन लगते हैं, और दूसरे प्रकारसे, बहुत शीघ्र कार्य सिद्ध हो जाता है।

( २ ) जब कोई अपेक्षाकृत असभ्य जाति अत्यन्त सभ्य जातिसे हिलने मिलनेका अवसर पाती है तब वह सभ्यताकी राहपर बड़ी तेजीसे दौड़नेकी कोशिश करती है, और प्रतिभा होनेसे अपनी चेष्टामें सफलता भी प्राप्त करती है। ऐसी जगहपर सामाजिक गति ऐसी होती है कि अपेक्षाकृत असभ्य अशिक्षित समाज अपनेसे अधिक सभ्य शिक्षित समाजका अनुकरण सब बातोंमें करने लगता है। यही स्वाभाविक नियम है।

( ३ ) अतएव हिन्दुस्तानियोंके आधुनिक समाजमें दिखाई देनेवाली वह अनुकरण-प्रवृत्ति न अस्वाभाविक है और न हिन्दुस्तानियोंके स्वाभाविक दोषसे उत्पन्न हुई है।

( ४ ) अनुकरण-मात्रसे अनिष्ट नहीं होता। अगर अनुकरणमें कुछ दोष हैं तो उसमें गुण भी हैं। प्रतिभाहीन—विचित्रताहीन—का अन्ध अनुकरण दो कौड़ीका होता है। प्रतिभाशाली मनुष्य ( या जाति ) पहले अनुकरण करता है और पीछे अभ्यास हो जानेपर स्वतन्त्र रूपसे उसीमें उन्नति करता है। हमारे हिन्दुस्तानियोंकी जैसी अवस्था है, उसे देख कर यह बात निश्चित रूपसे नहीं कही जा सकती कि इनकी अनुकरण-प्रवृत्ति अच्छी नहीं। इस अनुकरणप्रवृत्तिमें आशाकी झलक भी पाई जाती है।

( ५ ) परन्तु अन्ध-अनुकरणमें एक बड़ा भारी दोष भी है। वह यह कि अनुकरणयोग्य प्रथम अवस्था निकल जाने पर भी अगर अनुकरणकी प्रवृत्ति प्रबल बनी रही; अथवा अनुकरणके योग्य समयमें ही बराबर अनुकरणकी प्रवृत्ति जोर पकड़ती गई, अर्थात् अनुकरणका अभ्यास बढ़ता गया, तो बहुत ही शीघ्र सर्वनाश उपस्थित होता है।

( ६ ) अनुकरण करनेवाले हिन्दुस्तानी अगर इन बातोंपर ध्यान देकर सँभल कर काम करें, तो वे शीघ्र ही अपने गुरुओंके उत्तम शिष्य बनकर सम्मान प्राप्त कर सकते हैं।



# प्राचीना और नवीना।

हमारे समाज-संस्कारक लोग नई कीर्ति स्थापित करनेके लिए जैसे व्यग्र हैं, वैसे समाजकी गति देखनेमें मन नहीं लगाते। "यह होनेसे अच्छा होता है, इसलिए यह करो" यही उनकी उक्ति है। किन्तु यह कोई नहीं देखता कि क्या करनेसे क्या हो रहा है। हिन्दुस्तानी लोग अँगरेजी पढ़ें, इसमें सभीका उत्साह देखा जाता है। किन्तु इसका फल क्या हो रहा है, इसकी समालोचना अभी कुछ ही दिनोंसे होने लगी है। एक श्रेणीके लोग कहते हैं कि अँगरेजी शिक्षाके फल माइकेल मधुसूदनदत्त (मेघनादवध, वीरांगना आदि काव्योंके कर्त्ता), द्वारकानाथ मैत्र आदि हैं। दूसरी श्रेणीके लोग कहते हैं कि दस पाँच फल सुपक्व सुमधुर अवश्य हैं, किन्तु अधिकांश फल तीखे और विषमय हैं। इसके उदाहरणमें वे मद्यपायी बाबुओंके दलको और साधारण बंगाली लेखकोंके झुण्डको पेश करते हैं। उसके बाद कुछ दिनोंसे धूम मची हुई है कि स्त्रियोंकी अवस्थाका संस्कार करो, स्त्री-शिक्षाका प्रचार करो, विधवाओंका फिर ब्याह कर दो, स्त्रियोंको घरके पिंजड़ेसे निकालकर उड़ा दो, बहुविवाहकी प्रथा उठा दो, और अन्यान्य प्रकारसे मखनिया, बतसिया, गुलबियाको विलायती मेम बना डालो। इसमें कोई सन्देह नहीं कि यदि हम ऐसा कर सकें तो बहुत अच्छा हो, किन्तु यदि मखनिया कभी विलायती मेम हो सकती है, तो ऐसी आशा की जा सकती है कि हमारे यहाँका साखूका पेड़ भी एकदिन 'आक' का पेड़ बन जायगा। जिन रीतियोंका प्रचलन इस समय असंभव था वे प्रचलित नहीं हुईं। स्त्रीशिक्षा संभव थी, इस कारण उसका चलन हो गया है और होता जा रहा है। इस समय अपेक्षाकृत अधिक शिक्षित बंगाली आदि जातियोंकी स्त्रियाँ पुस्तकोंसे जो शिक्षा पारही हैं वह तो अति सामान्य है। परिवर्त्तनशील समाजमें रहनेके कारण अर्थात् शिक्षित और अँगरेजोंका अनुकरण करनेवाले पिता, भाई, पति आदिके संसर्गमें रहनेसे उनको जो शिक्षा प्राप्त हो रही है वही प्रबलतर है। इस दो प्रकारकी शिक्षाका फल क्या देख पड़ रहा है? अँगरेजी पढ़े लिखे नवयुवकोंके चरित्रमें जैसा परिवर्तन देखा जा रहा है, वैसे ही परिवर्त्तनके कुछ लक्षण स्त्रियोंके चरित्रमें भी देख पड़ते हैं या नहीं? यदि देख

पड़ते हैं तो वे अच्छे हैं या नहीं? उनके लिए उत्साह देना आवश्यक है या उनका दमन उचित है? प्रायः साधारण लेखकोंको इन प्रश्नोंकी आलोचना करते नहीं देखा जाता। किन्तु इस विषयसे बढ़कर भारी सामाजिक तत्त्व भी और कोई नहीं है। इसीसे कहते हैं कि हमारे समाज-संस्कारक लोग नई कीर्ति स्थापित करनेके लिए जैसे व्यग्र हैं, वैसे समाजकी गति देखनेमें और उसकी आलोचना करनेमें मन नहीं लगाते।

विषय बहुत ही गुरुतर है। समाजमें स्त्रीजातिका जो बल है, उसका वर्णन करनेकी कुछ आवश्यकता नहीं जान पड़ती। माता बाल्यकालमें शिक्षा देती है, स्त्री मन्त्रीका काम देती है, इत्यादि पुरानी बातोंको फिरसे दुहरा-नेका कुछ प्रयोजन नहीं है। सभी जानते हैं कि स्त्रियोंकी सम्मति और सहा-यताके बिना संसारका कोई बड़ा काम सम्पन्न नहीं होता। गहना गढ़ाने और बैल खरीदनेसे लेकर फ्रेंच राजविप्लव और लूथरके धर्मविप्लव तक सब काम स्त्रीकी सहायताकी अपेक्षा रखते हैं। फ्रान्सकी स्त्रियोंने फ्रेंच राज्यवि-प्लवमें महारथीका काम किया था।

यह कहा जा सकता है कि हमारे शुभाशुभका मूल हमारे कर्म होते हैं। कर्मोंकी मूल प्रवृत्ति और अनेक स्थानोंमें हमारी सब प्रवृत्तियोंका मूल हमारी स्त्रियाँ ही हैं। अतएव स्त्रीजाति हमारे शुभाशुभका मूल है। स्त्रीजातिके महत्त्वका कीर्त्तन करते समय ये सब बातें कहनेकी प्राचीन प्रथा है, इसीसे हमने भी यहाँपर ये बातें कही हैं। किन्तु इन बातोंका जो लोग व्यवहार करते हैं उनका आन्तरिक भाव यही है कि पुरुष ही मनुष्यजाति है। जो पुरुषोंके लिए शुभाशुभका विधान कर सकता है वही गुरुतर विषय है। स्त्रियाँ पुरुषोंके शुभाशुभका विधान कर सकती हैं, इसीसे उनकी उन्नति और अवनतिका विषय गुरुतर विषय है। किन्तु हमारे कहनेका यह तात्पर्य नहीं है। हमारा कथन यह है कि स्त्रियाँ संख्यामें पुरुषोंके बराबर या उनसे अधिक हैं। इसलिए वे समाजका आधा अंश हैं। वे मर्दोंके शुभाशुभका विधान करनेवाली हों या न हों, उनकी उन्नतिसे समाजकी उन्नति है। जैसे पुरुषोंकी उन्नतिसे समाजकी उन्नति है वैसे ही स्त्रियोंकी उन्नतिसे भी समाजकी उन्नति है। क्योंकि स्त्रियाँ समाजका आधा अंश हैं। स्त्री-पुरुषोंके

समान-भागके समूहको समाज कहते हैं। दोनोंकी समान उन्नतिसे समाजकी उन्नति है। यह कहना नीतिके विरुद्ध है कि एक भागकी उन्नति समाज-संस्कारका मुख्य उद्देश्य है, और उस भागकी उन्नतिमें सहायक होनेहीके कारण अन्य भागकी उन्नति गौण उद्देश्य है।

किन्तु समाजके नियामक लोग सर्वदा सभी देशोंमें इस भ्रममें पड़े हुए देख पड़ते हैं। वे लोग यह विधान किया करते हैं कि स्त्रियाँ इस इस तरहका आचरण करें। क्यों करें? इसका उत्तर यह दिया जाता है कि वैसा करनेसे पुरुष-जातिकी अमुक भलाई होगी या अमुक बुराई निवृत्त होगी। समाज-संचालकोंकी सर्वत्र यही उक्ति सुन पड़ती है, समाज-संचालकोंका यही उद्देश्य सर्वत्र विद्यमान है। अन्तर इतना ही है कि कहीं उद्देश्य स्पष्ट है और कहीं अस्पष्ट। इसी कारण स्त्रीके सतीत्वके लिए इतना दबाव डाला गया है। किन्तु पुरुषमें उसी धर्म—एकपत्नीव्रत—का अभाव होनेसे वह उतना बड़ा दोष नहीं गिना जाता। वास्तवमें अगर नीतिशास्त्रके मूलपर ध्यान दिया जाय तो ऐसा कोई विषय ही नहीं पाया जाता, जिसके द्वारा स्त्री-कृत व्यभिचार पुरुष-कृत परस्त्रीगमनकी अपेक्षा गुरुतर दोष समझा जा सके। पाप दोनों ही समान हैं। एक पुरुषकी पत्नी स्त्रीपर उस पुरुषका जैसा स्वाभाविक अधिकार है, ठीक वैसा हीं स्वाभाविक अधिकार एक स्त्रीके स्वामी मर्दपर उस औरतका है तथापि पुरुष अगर इस नियमका लंघन करता है, तो वह उसकी शौकीनी समझी जाती है और स्त्री अगर वही दोष करती है तो उसके लिए संसारके सब सुख नष्ट हो जाते हैं—वह अधमसे भी अधम और कोढ़ीसे भी बढ़कर अस्पृश्य समझी जाती है। क्यों? पुरुषके सुखके लिए स्त्रीका सतीत्व आवश्यक है। वैसे ही स्त्रीजातिके सुखके लिए भी पुरुषके इन्द्रिय-संयमकी आवश्यकता है। किन्तु पुरुष ही समाज हैं, स्त्रियाँ कुछ नहीं हैं। अतएव स्त्रीका पतिव्रतसे च्युत होना समाजमें गुरुतर पाप समझा गया और पुरुषोंके लिए नैतिक बन्धन शिथिल रहा।

सभी समाजोंमें स्त्रीजाति पुरुषोंकी अपेक्षा कम उन्नत है। पुरुषोंका अपने प्रति पक्षपात ही इसका कारण है। पुरुष बलशाली हैं। इस कारण समाजका सब काम पुरुषोंके हाथमें है। इसी कारण स्त्रियोंको पुरुषोंके

बाहुबलके अधीन होकर रहना पड़ता है। आत्मपक्षपाती पुरुषगण जहाँतक आत्मसुखका प्रयोजन है, वहाँतक स्त्रियोंकी उन्नतिपर ध्यान देते हैं—उससे अधिक रत्ती भर भी नहीं। यह बात अन्यान्य समाजोंकी अपेक्षा हमारे देशमें अधिक सत्य है। हम प्राचीन समयकी बात नहीं कहना चाहते। उस समय तो स्त्रियोंको सदा पुरुषके अधीन रहनेकी विधि थी। केवल अवस्थाविशेषके विना स्त्रियोंको धनका अधिकार न था। स्त्रीके धनाधिकारिणी होनेपर भी वह उस धन-सम्पत्तिको न दान कर सकती थी और न बेच सकती थी। उनके सती होनेकी चाल थी, बहुत दिनोंसे विधवा-विवाहका निषेध प्रचलित था, विधवाओंके लिए कठिन नियम प्रचलित थे। उस समय स्त्री–पुरुषोंमें जो घोर वैषम्य था उसके इतने ही प्रमाण यथेष्ट हैं। उसके उपरान्त, मध्यकालमें भी स्त्रियोंकी अधिक अवनति देखी जाती है। मर्द प्रभु था, स्त्री दासी थी। वह जल भरती थी, भोजन बनाती थी, बर्तन माँजती थी, घर बुहारती थी, कूटना कूटती थी, पीसना पीसती थी। तनख्वाह पानेवाली दासीके लिए तो थोड़ी बहुत स्वाधीनता भी होती है, किन्तु औरत, लड़की और बहनको वह भी नहीं थी। आज कल पुरुषोंकी शिक्षाके कारण हो, या स्त्रियोंकी शिक्षाके कारण हो, या अँगरेजोंके दृष्टान्तसे हो, अवस्थामें परिवर्त्तन हो रहा है। किन्तु जिस तरहका परिवर्त्तन हो रहा है उसका सभी अंश क्या उन्नतिसूचक है? देशके युवकोंकी जो हालत बदल रही है, उसका तो विशेष आन्दोलन सुन पड़ता है; किन्तु देशकी युवतियोंकी अवस्थाका जो परिवर्त्तन हो रहा है, वह क्या उन्नति है?

इस प्रश्नका उत्तर देनेके पहले यह स्मरण रखनेकी आवश्यकता है कि देशकी स्त्रियाँ पहले किस रूपमें थीं और अब उनका क्या रूप हो रहा है। प्राचीना स्त्रियोंके साथ नवीना स्त्रियोंकी तुलना आवश्यक जान पड़ती है। पहलेकी स्त्रियाँ लाखकी चूड़ियोंके जोड़े हाथोंमें पहनती थीं, शरीरपर लहँगा और दुपट्टा रहता था, कामके समय धोती पहने, हाथमें झाड़ू लिये घर बुहारतीं या रसोईके काममें लगी देख पड़ती थीं। उनकी माँगमें सेंदुरकी मोटी रेख, नाकमें नथ, दाँतोंमें मिस्सी और पीछे पर्वतकी चोटीके समान ऊँची चोटी देख पड़ती थी। हम स्वीकार करते हैं कि उस जमानेकी अधि-

कांश स्त्रियाँ जब कमर कसे, झाड़ू हाथमें लिये, ऊँची चोटी खड़ी किये, नथ हिलातीं सामने खड़ी हो जाती थीं, तब अनेक पुरुषोंका हृदय धड़क उठता था। जो पुरुष इस प्रकार आँगनमें खड़ी हुई रसीली स्त्रीके साथ वादानुवाद करनेका साहस करते थे, वे जरा सावधान होकर दूर खड़े होते थे। उस जमानेकी अधिकांश स्त्रियाँ लड़ने-झगड़नेमें खूब पक्की होती थीं। बात बातपर बिगड़कर झाड़ू मार देनेकी धमकी देना भी उनका एक साधारण स्वभाव था। यह भी नहीं कहा जा सकता कि उनकी भाषा साधुभाषा थी। क्योंकि वे आधुनिक 'प्राणनाथ' 'प्रियतम' शब्दोंकी जगह 'दाढ़ीजार' 'डोकरा' आदि निपात-साध्य शब्दोंका और 'सखी' 'बहन' आदि शब्दोंकी जगह 'हरामजादी' 'कलमुँही' आदि शब्दोंका प्रयोग करती थीं।

इस समय जिन सुन्दरियोंने अपने महावरसे रँगे हुए चरणोंद्वारा देश-भूमिको उज्ज्वल कर रक्खा है, उनकी प्रकृति भिन्न प्रकारकी है। पुराने जमानेकी सजधज—मोटी सेंदुरकी रेखा, मिस्सी, काजल, लहँगा, दुपट्टा आदि—कुछ भी नहीं है। पूर्वोक्त सम्बोधन भी अब उनके मुखसे नहीं सुन पड़ते। इस समय लहँगे-दुपट्टेके पुराने पहनावेकी जगह महीन और बढ़िया 'पाँचपाढ़' की धोती 'रूप' के जहाजकी 'पाल' बनकर सोहाग और आदरकी हवामें फरफराया करती है। चमचा, करछुई, झाड़ू, सुई-डोरेकी जगह अब उनके हाथमें कार्पेट और किताब देख पड़ती है। धोती एड़ीके नीचे तक रहती है। चोटी खुली हुई पीठपर पड़ी रहती है। शरीरमें दो एक सोफियानें गहनोंके सिवा और अलंकार नहीं देख पड़ते। धूल और कीचड़में काम करनेवाली कुलकामिनियाँ साबुन, एसेंस आदिकी महिमा समझ गई हैं। उनकी कलकण्ठध्वनि पपीहेकी सी आकाशको गुँजा देने-वाली न होकर बहुत ही धीमी हो गई है। कहनेका मतलब यह कि प्राचीना स्त्रियोंकी अपेक्षा नवीना स्त्रियोंकी रुचि कुछ अच्छी है। स्त्रियोंकी रुचिका कुछ संस्कार हुआ है।

किन्तु हम यह नहीं कह सकते कि अन्यान्य विषयोंमें भी वैसी ही उन्नति हुई है। कई बातोंमें हम नवीना स्त्रियोंको निन्दाके योग्य समझते हैं। उनकी किसी तरहकी निन्दा करना हमारे लिए बड़ी बेअदबीकी बात

है; तथापि चन्द्रमाके साथ उनकी उपमा सम्पूर्ण करनेके लिए उनके कुछ कलंक यहाँपर दिखलाये जाते हैं।

१—उनका पहला दोष आलस्य है। प्राचीना स्त्रियाँ बहुत ही परिश्रम करनेवाली और गिरिस्तीके कामोंमें निपुण थीं। नई स्त्रियाँ बिल्कुल बाबू बनी हुई हैं। जलके ऊपर कमलकी तरह स्थिर भावसे बैठकर स्वच्छ दर्पणमें आप ही अपना रूप देखकर वे दिन बिता देती हैं। घरके कामकाजकी देखरेख प्रायः दासियोंको करनी पड़ती है। इससे बहुत कुछ अनिष्ट हो रहा है। एक तो शारीरिक परिश्रम न करनेके कारण स्त्रियोंके शरीर निर्बल और रोगोंके घर बनते जा रहे हैं। पहले जमानेकी स्त्रियोंके शरीर स्वास्थ्य ठीक रहनेके कारण अपूर्व लावण्यसे युक्त थे। इस समय वह स्वास्थ्यका सलोनापन केवल निम्न श्रेणीकी स्त्रियोंमें पाया जाता है। नवीना स्त्रियोंके नित्यके रोगभोगसे उनके स्वामी, पिता-पुत्र आदि सदा दुःखी और चिन्तित रहते हैं। गृहस्थी भी इसी कारण विश्रृंखलायुक्त और दुःखसे परिपूर्ण हो उठती है। गृहिणी यदि रोग-शय्यापर पड़ी रहती है, तो घरकी भी रौनक जाती रहती है। धनका ध्वंस होता है और बाल-बच्चोंका भी अच्छी तरह पालन-पोषण नहीं किया जा सकता। इससे उनके भी स्वास्थ्यकी हानि होती है और उनको अच्छी शिक्षा नहीं मिलती। घरमें सर्वत्र दुर्नीतिका प्रचार होता है। जो लोग प्यार करते हैं, वे भी नित्य रोगीकी सेवाके दुःखको सह नहीं सकते। इससे स्त्री-पुरुषके प्रेममें भी कमी होती है। यदि माता असमयमें ही मर गई, तो उससे बच्चोंका ऐसा अनिष्ट होता है कि वे जन्मभर उसका फल भोगते हैं। यह सच है कि अँगरेज जातिकी स्त्रियाँ भी आलस्यके अधीन देख पड़ती हैं; किन्तु वे घोड़ेकी सवारी, वायुसेवन इत्यादि स्वास्थ्यरक्षक व्यायामोंको नित्य नियमित रूपसे करती रहती हैं। हमारे घरके पिंजड़ेकी चिड़ियाँ उन व्यायामोंको नहीं कर सकतीं।

स्त्रियोंके आलस्यका और एक भारी कुफल यह है कि उनकी सन्तान दुर्बल और कम जीनेवाली होती है। माताके ध्यान न देनेसे ही अक्सर बच्चे नित्यरोगी देखे जाते हैं, और उनकी अकालमृत्यु तक हो जाती है। बहुत लोग कहते है कि पहले इतने रोग न थे, इस समय नित्य रोगोंका

सामना रहता है; पहले लोग दीर्घजीवी होते थे, इस समय थोड़ी ही अवस्थामें मर जाते हैं । बहुत लोगोंका विश्वास है कि यह सब कालकी महिमा है—कलियुगके कारण ये सब अस्वाभाविक बातें हो रही हैं । बुद्धिमान् लोग जानते हैं कि स्वाभाविक नियम कभी समयके फेरसे बदल नहीं सकते । यदि इस समयके लोग बहुरोगी और अल्पायु होते हैं, तो अवश्य ही उसका कोई स्वाभाविक कारण है । उन सब स्वाभाविक कारणोंमें प्रधान कारण माताका परिश्रम न करना ही है । जिस देशके लोगोंकी उन्नतिका भरोसा शारीरिक बलके ऊपर निर्भर है, उस देशमें माताओंमें आलस्यकी ऐसी वृद्धि निस्सन्देह बहुत ही शोचनीय बात है ।

आलस्यका तीसरा कुफल यह है कि नवीना स्त्रियाँ घरके कामोंको नहीं जानतीं—उनमें उन्हें कुछ भी निपुणता नहीं है । वे कभी उन कामोंको नहीं करतीं, इसीसे सीखती भी नहीं हैं । इससे अनेक अनिष्ट होते हैं । प्राचीना स्त्रियाँ, बहुत ही अमीर घरकी न होने पर, पानी भरती थीं, बर्तन माँजती थीं, आँगनमें झाड़ू देती थीं । रसोई बनाना उनका एक प्रधान कार्य था । यह कुछ उचितसे अधिक भी था। हम नवीना स्त्रियोंसे इतना सब करनेके लिए नहीं कहते । जिसकी जैसी अवस्था है वह उसीके अनुसार काम करे, इतना ही यथेष्ट है । किन्तु केवल कार्पेट बुनकर या किताब पढ़कर समय बिताना हमारी समझमें ठीक नहीं । परस्परका सुख बढ़ानेके लिए सबका जन्म हुआ है । जिस स्त्रीने पृथ्वीपर आकर पलँगपर लेटे लेटे, सामने आईना रख कर, बाल सँवारनेमें, कार्पेट बुननेमें, पुस्तक पढ़नेमें और सन्तान उत्पन्न करनेमें ही समय बिता दिया, अपने सिवा और किसीके सुखको नहीं बढ़ाया, वह स्त्री पशुजातिकी अपेक्षा कुछ अच्छी चाहे मानी जा सकती हो, किन्तु उसका स्त्री-जन्म निरर्थक है । ऐसी स्त्रियोंको हम फाँसी लगाकर मर जानेकी सलाह देते हैं। क्यों कि वैसा करनेसे अनेक निरर्थक भारोंकी यन्त्रणासे पृथ्वी बच जायगी।

गृहिणी अगर गृहकर्म नहीं जानती, तो चिररोगिणी गृहिणीके घरकी तरह उसके घरकी सब बातोंकी श्रृंखला नष्ट हो जाती है । धनसे कुछ उपकार नहीं होता, अनर्थक व्यय होता है, घरमें खरीद कर लाई गई सामग्री लुट जाती है—आधेके लगभग नौकर-चाकर और आने-जानेवाले

लोग टहला देते हैं। बहुत धन खर्च होने पर भी खानेपीनेकी सामग्री कम पड़ जाती है। अच्छी सामग्रीकी लागत लगाकर भी बुरी सामग्री काममें लानी पड़ती है। घरके स्वामीको अच्छी चीज खाने-पीने बरतनेको नहीं मिलती। घरकी औरतोंमें अनबन पैदा हो जाती है। अतिथि-अभ्यागतका उपयुक्त सत्कार नहीं होता। घर कण्टकमय जान पड़ने लगता है।

२—नवीना स्त्रियोंका दूसरा दोष धर्मसे सम्बन्ध रखता है। हम इस समयकी देशकी स्त्रियोंको अधार्मिक नहीं कहते। देशके नवयुवकोंकी अपेक्षा वे धर्मभक्त और विशुद्ध हृदयकी हैं। किन्तु प्राचीना स्त्रियोंकी अपेक्षा धर्मका भाव उनमें अवश्य कम है। विशेष कर जो धर्म गृहस्थके धर्म कहलाते हैं, उनकी आज कलकी युवतियोंमें कमी देखकर कष्ट होता है।

स्त्रियोंका पहला धर्म पातिव्रत्य है। पातिव्रत्य धर्ममें अबतक इस देशकी स्त्रियाँ अद्वितीय हैं। किन्तु पहले जो था वह क्या अब भी है? इस प्रश्नका उत्तर जल्दी नहीं दिया जा सकता। पुराने जमानेकी स्त्रियोंका पातिव्रत्य जिस तरह प्रेमकी दृढ़ गाँठसे हृदयमें बँधा हुआ था—पातिव्रत्य जैसे उनकी अस्थि, मज्जा और रक्तमें बसा हुआ था, वैसे ही वही बात, क्या नये जमानेकी स्त्रियोंमें भी है? अनेक स्त्रियोंमें वही बात है, किन्तु क्या अधिकांश स्त्रियोंमें वही बात पाई जाती है? नये जमानेकी स्त्रियाँ पतिव्रता अवश्य हैं, किन्तु उन्हें जितना लोक-निन्दाका भय है, उतना धर्मका भय नहीं है।

इसके सिवा दान आदिमें पुराने जमानेकी स्त्रियोंकी जैसी रुचि थी, वैसी रुचि नये जमानेकी स्त्रियोंमें नहीं पाई जाती। तबकी स्त्रियोंको दृढ़ विश्वास था कि दान परमार्थका कार्य है। जो दान करता है, वह स्वर्गको जाता है। अबकी स्त्रियोंको स्वर्गपर उतना दृढ़ विश्वास नहीं है—उनको परलोकमें स्वर्ग पानेकी कामना उतनी प्रबल नहीं है। अँगरेजी सभ्यताके फलसे देशमें अनेक प्रकारकी सामग्रीकी अधिकता होनेसे सबको धनकी अधिक आवश्यकता हो गई है। स्त्रियोंको भी धनकी अधिक आवश्यकता हो गई है। इसीसे इस समय दानमें स्त्रियोंका उतना अनुराग नहीं देख पड़ता। उतना दान करनेसे उनका खर्च पूरा नहीं होता। रुपयेसे जो सुख खरीदे जाते हैं, उनकी संख्या और विचित्रता बढ़ गई है। दानमें अधिकता होनेसे इस

समय अनेक सुखोंसे वञ्चित होना पड़ेगा। इस लिए स्त्रियाँ (और पुरुष भी) इस समय उतना दान नहीं करतीं।

हिन्दुओंका एक प्रधान धर्म अतिथि-सत्कार है। जो घरमें आवे उसे आहार आदिके द्वारा प्रसन्न करनेमें इस देशके लोगोंकी बराबरी करनेवाली कोई जाति न थी। तबकी स्त्रियोंमें यह गुण विशेष रूपसे वर्तमान था। अबकी स्त्रियोंसे यह धर्म एकदम उठ गया है। घरमें अतिथि अभ्यागतके आने पर तबकी स्त्रियाँ अपनेको कृतार्थ समझती थीं, किन्तु अबकी स्त्रियाँ खीझ उठती हैं। किसीको खिलानेमें तबकी स्त्रियोंको सबसे बढ़कर सुख मिलता था, किन्तु अबकी स्त्रियाँ इस कामको घोर विपत्ति समझती हैं।

धर्म-भावमें अबकी स्त्रियाँ जो तबकी स्त्रियोंसे निकृष्ट हैं, इसका एक विशेष कारण असम्पूर्ण शिक्षा है। लिखने-पढ़ने या अन्य प्रकारसे जो कुछ शिक्षा उन्हें प्राप्त होती है, उसीसे वे यह समझ बैठती हैं कि प्राचीन धर्मका शासन अमूलक है। इसीसे उसके प्रति विश्वास खोकर धर्मके बन्धनसे खिसक पड़ती हैं। उस बन्धनकी जगह और किसी नवीन बन्धनकी गाँठ नहीं लगती। हम लिखने पढ़नेकी निन्दा नहीं करते। हम यह अच्छी तरह जानते हैं कि धर्मके सिवा विद्यासे बढ़कर कीमती चीज संसारमें और कोई नहीं है। किन्तु सर्वत्र विद्याका फल यही देखा जाता है कि उससे आँखें खुलती हैं। विद्या पढ़कर आदमी मिथ्याको मिथ्या और सत्यको सत्य समझता है। विद्याके फलसे मनुष्य प्राचीन धर्मशास्त्रोंके कहे हुए धर्मके मूलमें अलीकता देख पाता है, परन्तु प्राकृतिक सत्य धर्मको सत्य समझ सकता है। अतएव विद्यासे धर्मकी हानि नहीं, बल्कि वृद्धि ही होती है। साधारणतः यही देखा जाता है कि पण्डित जैसे धर्मिष्ठ होते हैं, मूर्ख वैसे ही पापिष्ठ होते हैं। किन्तु थोड़ी विद्यामें यह दोष है कि धर्मकी मिथ्या जड़ तो उससे कट जाती है, परन्तु सत्य-धर्मकी स्वाभाविक जड़ नहीं स्थापित होती। सत्य-धर्मकी जड़ स्थापित होनेके लिए कुछ अधिक ज्ञानकी आवश्यकता होती है।

परोपकार करना चाहिए, यह यथार्थ धर्मनीति है। मूर्ख भी इसे जानता है, और मूर्ख-मण्डलीमें जिनमें धर्मभाव है वे भी इसके अनुगामी होते हैं। इसका कारण यह है कि यह नैतिक आज्ञा प्रचलित धर्मशास्त्रोंमें लिखी

सांख्य दर्शनमें है। शायद इसी कारण भारतमें वैराग्यकी जितनी प्रबलता है, उतनी और किसी भी देशमें नहीं है। वर्तमान हिन्दू-चरित्र इसी वैराग्य-प्रबलताका फल है। विदेशी लोग जिस कार्यपरतन्त्रताका अभाव हम लोगोंका प्रधान लक्षण निर्देश करते हैं, वह इस वैराग्यका एक साधारण परिणाम है और जो अदृष्टवादिता हम लोगोंका दूसरा प्रधान लक्षण है, वह सांख्यजात वैराग्यका केवल दूसरा रूप है।

बौद्धधर्म लगभग एक हजार वर्ष तक भारतका प्रधान धर्म रहा है। भारतके इतिहासमें जो समय सर्वापेक्षा विचित्र और सौष्ठवलक्षणयुक्त समझा जाता है, बौद्धधर्म उसी समय इस भारत भूमिका प्रधान धर्म था। भारतसे दूरीकृत होकर वह सिंहल, नेपाल, तिब्बत, चीन, ब्रह्मा, श्याम आदि देशोंमें अब भी व्याप्त है। बौद्धधर्मका आदि यही सांख्य दर्शन है। इस धर्ममें वेदोंकी अवज्ञा, निर्वाण और निरीश्वरता ये तीन बातें नूतन हैं और ये तीन ही इस धर्मका कलेवर है। लेखकका 'कलकत्ता रिव्यू' (संख्या १०६) में जो 'बौद्धधर्म और सांख्यदर्शन' शीर्षक निबन्ध प्रकाशित हुआ है, उसमें सिद्ध किया गया है कि इन तीनों बातोंका मूल सांख्यदर्शन है। निर्वाण सांख्यकी मुक्तिका परिणाम मात्र है और यद्यपि प्रकटरूपमें सांख्यदर्शनने वेदकी अवज्ञा कहीं भी नहीं की है, बल्कि उसमें वैदिकताका आडम्बर ही अधिक है; परन्तु वास्तवमें सांख्यप्रवचनकारने वेदकी दुहाई देते हुए ही वेदका मूलोच्छेद किया है।

कहा जाता है कि पृथिवीमें जितनी संख्या बौद्धोंकी है, उतनी अन्य किसी भी धर्मके अनुयायियोंकी नहीं है—ईसाई तक उनके बाद हैं। अतएव यदि कोई पूछे कि पृथिवीपर अवतीर्ण हुए मनुष्योंमेंसे किसने सबसे अधिक लोगोंके जीवनपर प्रभुत्व किया है, तो हम पहले शाक्यसिंहका और उसके बाद ईसाका नाम लेंगे। परन्तु शाक्य सिंह (बुद्धदेव) के साथ साथ हमें कपिलका भी नाम लेना चाहिए।

यह बात खूब स्पष्टताके साथ कही जा सकती है कि पृथिवीपर अबतक जितने दर्शनशास्त्र अवतीर्ण हुए हैं, उनमें सांख्यके समान बहुफलोत्पादक कोई भी नहीं हुआ।

इस बातका पता लगाना बहुत कठिन है कि सांख्यकी प्रथमोत्पत्ति कब हुई थी। संभवतः यह बौद्धधर्मके पहले प्रचारित हुआ था। किंवदन्ती है कि कपिलमुनि उसके प्रणेता हैं और इस किंवदन्तीपर अविश्वास करनेका कोई कारण नहीं है। किन्तु वे कौन थे और कब उनने जन्म ग्रहण किया था, यह जाननेका कोई उपाय नहीं है। केवल यही कहा जा सकता है कि उनके समान बुद्धिशाली व्यक्ति पृथिवीपर बहुत थोड़े ही हुए हैं। पाठक स्मरण रक्खें कि हम 'निरीश्वर सांख्य'को ही सांख्य कहते हैं। पतञ्जलिप्रणीत योगशास्त्रको 'सेश्वर सांख्य' कहा जाता है, जिसका इस निबन्धसे कोई सम्बन्ध नहीं है।

यद्यपि सांख्यदर्शन बहुत प्राचीन है; परन्तु इस समय विशेष प्राचीन सांख्य-ग्रन्थोंका अभाव है। 'सांख्य-प्रवचन' को बहुत लोग कापिल सूत्र कहते हैं; परन्तु वह कपिलप्रणीत कभी नहीं हो सकता। वह बौद्ध, न्याय, मीमांसा आदि दर्शनोंके प्रचारके बाद प्रणीत हुआ है और उसमें इस बातके प्रमाण मौजूद हैं। उसमें इन सब दर्शनोंका खण्डन किया गया है। इसके अतिरिक्त जो सांख्यकारिका, तत्त्वसमास, भोजवार्तिक, सांख्यसार, सांख्य-प्रदीप, सांख्यतत्त्व-प्रदीप आदि ग्रन्थ और इन सबके टीकाग्रन्थ मिलते हैं, वे सब अपेक्षाकृत नवीन हैं। कपिल अर्थात् सांख्यदर्शनके प्रथम अध्यापकका जो मत है, वही हमारे लिए आदरणीय और समालोच्य है। आगे कपिल-सूत्रोंके आधारसे हम सांख्यदर्शनकी मोटी मोटी बातें बहुत संक्षेपमें समझानेका यत्न करेंगे—

कुछ विज्ञ लोग कहते हैं कि यह संसार सुखमय है। हम लोग सुखभोगके लिए ही इस पृथिवीपर प्रेरित हुए हैं। जो कुछ दिखलाई देता है वह सब जीवोंके सुखके लिए सृष्ट हुआ है। जीवोंके सुखविधानके लिए ही सृष्टिकर्त्ताने जीवसृष्टि की है। देखते नहीं हो, सृष्ट जीवोंके मंगलके लिए सृष्टिमें कितना चातुर्य्य प्रयुक्त हुआ है?

कुछ लोग इसके विपरीत कहते हैं कि संसारमें सुख कहीं नहीं दिखाई देता—दुःखोंकी ही प्रधानता है। यह तो हम नहीं जानते कि सृष्टिकर्त्ताने किस अभिप्रायसे जीवसृष्टि की है—मनुष्यबुद्धि इसे सोच भी नहीं सकती

है, परन्तु हमें संसारमें सुखकी अपेक्षा असुख या दुःख ही अधिक दिखलाई देता है। तुम कहोगे कि ईश्वरने जो सब नियम बना दिये हैं, उनके अनुसार चलनेसे कोई दुख नहीं होता, नियमोंके बार बार लंघनसे ही इतने दुःख दिखलाई देते हैं। मैं कहता हूँ कि जब ईश्वरने ऐसे सब नियम बनाये हैं कि वे बहुत ही सहजमें लंघन किये जा सकते हैं और जब उनके लंघनकी प्रवृत्ति भी उसने अतिशय बलवती बना दी है, तब यह कैसे कहा जा सकता है कि उसका अभिप्राय नियमोंका लंघन करना नहीं किन्तु उनकी रक्षा करना है? जब शराब पीना मनुष्यके लिए अतिशय दुःखदायक है, तब शराब पीनेकी प्रवृत्ति मनुष्यके हृदयमें रोपी ही क्यों गई? और शराब पीना इतना सुसाध्य और शीघ्रसुखकर क्यों हुआ? कितने ही नियम इतने सहजमें लंघन किये जा सकते हैं कि उनके लंघन करनेके समय कुछ भी नहीं जाना जाता। डाक्टर आंगस स्मिथकी परीक्षासे प्रमाणित हो गया है कि कभी कभी बहुत ही अनिष्ट करनेवाली कार्बोनिक एसिडसे मिली हुई वायु भी श्वासमें ले लेनेसे कष्ट नहीं होता है। चेचक आदि बीमारियोंके विष-बीज, हमें मालूम ही नहीं होता कि कब हमारे शरीरमें प्रविष्ट हो जाते हैं। अनेक नियम ऐसे भी हैं कि उनका उल्लंघन करनेसे हम सदा ही कष्ट पाते हैं, किन्तु वे नियम क्या हैं, यह जाननेकी हम लोगोंमें शक्ति नहीं। हैजा ( विशूचिका ) की बीमारी क्यों होती है, यह हम अब तक नहीं जान पाये, पर इससे प्रतिवर्ष लाखों आदमी मर जाते हैं। यदि ईश्वरने नियमोंके लंघन करनेकी शक्ति देकर नियमोंको जानने नहीं दिया, तो इसमें उसकी जीवोंके प्रति मङ्गलकामना कहाँ प्रकट होती है? किसी पण्डित पिताके मूर्ख पुत्र उत्पन्न हो गया है और इससे वह रात दिन दुखी रहता है; मान लो कि उसकी उस मूर्खताका जन्म शिक्षाके अभावसे नहीं हुआ है, वह स्थूल बुद्धि ( मोटी अक्ल ) लेकर ही जन्मा है। तब किस नियमके लंघन करनेसे पुत्रका मस्तिष्क अपूर्ण रह जाता है, यह बात क्या कभी मनुष्यबुद्धिके लिए सुगम हो जायगी ? मान लो कि भविष्यतमें हो जायगी; परन्तु जब तक उस नियमका आविष्कार न होगा, तब तक तो मनुष्य जाति दुख पाती रहेगी? और तब यह कैसे कहा जा सकता है कि यह दुख पाना सृष्टिकर्त्ताको अच्छा नहीं लगता है ?

और, यह भी तो नहीं है कि हम सब नियमोंकी रक्षा कर सकने पर भी दुख न पाएँगे। ऐसा भी तो देखा जाता है कि एक मनुष्य नियमोंका लंघन करता है और दूसरा दुख भोगता है। मेरा प्यारा भाई अपने कर्तव्यका पालन करनेके लिए युद्धक्षेत्रमें जाकर मर जाता है और मैं यहाँ उसका वियोगकष्ट भोगता हूँ। हमारे जन्मके पचास वर्ष पहले जो बुरा कानून या राजशासन निर्मित हो चुका है, उसका फल हमें भोगना पड़ रहा है। पितामहको कोई बीमारी थी, इसलिए पौत्र किसी नियमका लंघन न करके भी उस बीमारीसे ग्रसित हो जाता है।

और अनेक विषय ऐसे गुरुतर हैं कि उनमें स्वाभाविक नियमानुवर्त्ती होनेसे भी दुःख होता है। माल्थस साहबने जनसंख्यावृद्धिके सम्बन्धमें जो सिद्धान्त* प्रकट किया है, वह इस बातका प्रमाण है। उसके अनुसार इस समयके प्रायः सभी विचारक विद्वान् स्वीकार करते हैं कि यद्यपि मनुष्य साधरणतः नैसर्गिक नियमानुसार ही अपने अपने स्वभावका परितोष किया करते हैं, परन्तु इससे जो प्रजावृद्धि होती है, उससे बहुत ही अनिष्ट होता है।

अतएव यह कहनेके लिए यथेष्ट कारण हैं कि संसार केवल दुःखमय है। सांख्यकार भी यही कहते हैं और यही बात सांख्यदर्शन और बौद्धधर्मकी जड़ है।

किन्तु यह भी अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि पृथिवीपर कुछ सुख भी है। सांख्यकार कहते हैं कि सुख अल्प है। कदाचित् ही कोई सुखी देखा जाता है, ( अध्याय ६, सूत्र ७ ) और सुख दुःखके साथ इस प्रकार मिला रहता है कि विवेचक जन उसे दुःखकी गिनतीमें ही गिन लेते हैं। ( अ० ६, सू० ८ ) दुःखसे तादृश सुखाकांक्षा नहीं उत्पन्न होती ( सू० ६ ), अतएव दुःखकी ही प्रधानता है।

अतएव मनुष्य-जीवनका प्रधान उद्देश्य दुःखमोचन है। इसी लिए सांख्य-प्रवचनका प्रथम सूत्र है—"अथ त्रिविधः आत्यन्तनिवृत्तिरत्यन्तपुरुषार्थः।"

---

* हमारे यहाँसे प्रकाशित 'देशदर्शन' नामक ग्रन्थमें माल्थसके सिद्धान्तको खूब विस्तारके साथ समझाया गया है। मूल्य २ ), राजसंस्करणका ३ ) रु०।

यह पुरुषार्थ किस प्रकार सिद्ध होता है, इसकी पर्यालोचना करना ही सांख्यदर्शनका उद्देश्य है। ज्यों ही किसीपर कोई दुःख पड़ता है, त्यों ही वह उसके दूर करनेका उपाय करता है। भूखसे कष्ट हो रहा है, आहार कर लो। पुत्रशोक हो रहा है, उसे भुलाकर दूसरी ओर चित्तको लगा दो। परन्तु सांख्यकार कहते हैं कि इन सब उपायोंसे दुःखनिवृत्ति नहीं हो सकती। क्योंकि इनके साथ उन्हीं सब दुःखोंकी अनुवृत्ति है—वे दुःख फिर भी होंगे। तुमने भोजन कर लिया, उससे तुम्हारी आजकी भूख मिट गई; परन्तु कल फिर भूख लगेगी। दूसरी ओर चित्त लगाकर तुमने अबकी बार पुत्रशोकको भुला दिया; परन्तु संभव है कि आगे दूसरे पुत्रके लिए भी तुम्हें उसी प्रकारका शोक करना पड़े और इस प्रकारके उपाय सर्वत्र संभव भी नहीं हैं।

गरज यह कि इन सर्व दुःखोंके निवारणका उपाय नहीं है। आधुनिक विज्ञानी कोम्टके शिष्य पूछेंगे, तो फिर दुःखनिवारणका और क्या उपाय है? हम जानते हैं कि जल सींचनेसे अग्निका निर्वाण हो जाता है; किन्तु यदि तुम यह कहकर जलको अग्निनाशक न मानो कि शीतल ईंधन फिर भी जल सकता है, तो फिर बात ही समाप्त हो गई। ऐसी दशामें देहध्वंसके सिवाय जीवोंके दुःखोंकी निवृत्ति हो ही नहीं सकती।

सांख्यकार यह भी नहीं मानते। वे जन्मान्तर मानते हैं और यह सोच कर कि लोकान्तरमें बार बार जन्म होता है और यह समझ कर कि जरामरणादिज दुःख समान हैं, उसे भी (देहध्वंसको) दुःखनिवारणका उपाय नहीं मानते। (अ० ३, सू० ५२–५३) विश्वकारणमें विलीन हो जाने पर भी उस अवस्थाको दुःखनिवृत्ति नहीं कहते, क्यों कि जो जलमें डूब गया है उसका फिर उत्थान होता है। (सू० ५४)

तो फिर दुःखनिवारण किसे कहते हैं? अपवर्ग ही दुःखकी निवृत्ति है। अपवर्ग क्या है, यह आगे बतलाया जायगा।

## विवेक।

मैं दुःख भोगता हूँ; परन्तु यह 'मैं' कौन है? बाह्य प्रकृतिको छोड़कर और कुछ भी इन्द्रियगोचर नहीं है। तुम कहते हो, मैं बड़ा दुःख पा रहा हूँ, मैं

बहुत सुखी हूँ । परन्तु तुम्हारी इस मनुष्य-देहके अतिरिक्त ऐसी कोई चीज नहीं दिखलाई देती है, जिसे, 'तुम' कहा जाय। तुम्हारी देह और तुम्हारी दैहिक प्रक्रिया, केवल यही मेरे ज्ञानगोचर है, तब क्या इस सुखदुःखभोगको तुम्हारी देहका ही समझना चाहिए?

तुम्हारी मृत्यु हो गई। तुम्हारी यह देह पड़ी रहेगी; किन्तु उस समय उसके सुख या दुःखभोगके कोई लक्षण न दिखलाई देंगे । और मान लो कि किसीने तुम्हारा अपमान किया है। उससे तुम्हारी देहमें तो कोई विकार नहीं हुआ; फिर भी तुम दुःखी हो। तब तुम्हारी देह भी दुःखभोग नहीं करती। जो दुःख भोग करता है, वह स्वतंत्र है और वही 'तुम' हो। तुम्हारी देह 'तुम' नहीं हो।

इसी तरह सब जीवोंके सम्बन्धमें समझना चाहिए। अतएव देखा जाता है कि इस जगतका कुछ अंश अनुमेय मात्र है, इन्द्रियगोचर नहीं है और सुखदुःखादिका भोगनेवाला है। जो सुखदुःखादि भोगता है, वही आत्मा है। सांख्यदर्शनमें उसका नाम है पुरुष। और इस पुरुषको छोड़कर जगतमें और जो कुछ है, वह प्रकृति है।

आधुनिक मनोविज्ञानके पण्डित कहते हैं कि हमारे सुख-दुःख केवल मानसिक विकार हैं और सारे मानसिक विकार केवल मस्तिष्ककी क्रिया हैं। तुमने मेरे शरीरमें काँटा चुभा दिया। जहाँ काँटा चुभा, वहाँके स्नायु विचलित हुए और वह विचलन मस्तिष्कपर्यन्त पहुँचा। उससे मस्तिष्कमें जो विकृति हुई, वही वेदना है। सांख्यमतावलम्बी कह सकते हैं कि हम उसे वेदना मानते हैं; परन्तु जो उस वेदनाको भोगता है, वह आत्मा है । इस समय एक और दलके मनोविज्ञानी भी प्रायः इसी प्रकार कहते हैं। वे कहते हैं कि मस्तिष्कका विकार सुख दुःख है, परन्तु मस्तिष्क आत्मा नहीं है । वह तो आत्माकी एक इन्द्रिय है । इस देशके दार्शनिक जिसे अन्तरिन्द्रिय कहते हैं, वे लोग मस्तिष्कको वही कहते हैं।

पुरुष शरीरादिसे व्यतिरिक्त है; परन्तु दुःख शरीरादि है। ऐसा कोई दुःख नहीं, जो शरीरादिमें दुःखका कारण न हो। हम जिसे मानसिक दुःख कहते हैं,

उसका मूल बाह्य पदार्थ ही है। हमारे वाक्यसे तुम अपमानित हुए। हमारा वाक्य एक प्राकृतिक पदार्थ है। उसे तुमने श्रवणेन्द्रियद्वारा ग्रहण किया, इस लिए तुम्हें दुःख हुआ। अतएव प्रकृतिके अतिरिक्त कोई दुःख नहीं है। परन्तु अब प्रश्न यह है कि प्रकृतिघटित दुःखका अनुभव पुरुषको क्यों होता है? असङ्गोऽयम्पुरुषः। पुरुष तो असंग है। (अ० १, सू० १५) अवस्थादि शरीरकी हैं, आत्माकी नहीं। (अ० १, सू० १४) न बाह्यान्तरयोरुपरज्योपरञ्जकभावोऽपि देशव्यधानात् श्रुघ्नस्थपाटलिपुत्रयोरिव। बाह्य और आन्तरिकके बीच उपरज्य और उपरञ्जक भाव नहीं है, क्योंकि वे परस्पर संलग्न नहीं हैं, देशव्यवधानयुक्त हैं। जिस तरह एक आदमी पटनेमें रहता है और दूसरा श्रुघ्न नगरमें रहता है। इनका परस्पर अन्तर भी उसी प्रकारका है। तो फिर पुरुषको दुःख क्यों होता है?

प्रकृतिके साथ संयोग ही पुरुषके दुःखका कारण है। यद्यपि प्रकृति और पुरुष जुदा जुदा हैं—दोनोंमें बाह्य और आन्तर देशव्यवधान है, किन्तु ऐसा नहीं है कि उनमें किसी प्रकारका संयोग है ही नहीं। यदि एक स्फटिकके पात्रके पास गुलाबका फूल रक्खा जाय, तो वह फूलके रंगके समान गुलाबी रंगका हो जायगा और इसलिए कहा जायगा कि फूल और पात्रमें एक प्रकारका संयोग है। प्रकृति और पुरुषका संयोग भी इसी प्रकारका है। जिस तरह फूल और पात्रमें व्यवधान रहनेपर भी पात्रका वर्ण विकृत हो सकता है, उसी प्रकार प्रकृतिसे जुदा होने पर भी पुरुष विकारयुक्त होता है। परन्तु इस प्रकारका संयोग नित्य नहीं होता है, यह स्पष्ट है; इसलिए इसका उच्छेद हो सकता है और इस संयोगका उच्छेद होनेसे ही दुःखके या विकृतिके कारण दूर हो सकते हैं। अतएव इस संयोगकी उच्छित्ति ही दुःखनिवारणका उपाय है और यही पुरुषार्थ है। यद्वातद्वा तदुच्छित्तिः पुरुषार्थस्तदुच्छित्तिः पुरुषार्थः। (अ० ६, सू० १०)।

यह प्रकृति-पुरुषसंयोगकी उच्छित्ति ही सांख्यका अपवर्ग या मोक्ष है और वह विवेकके द्वारा प्राप्त हो सकता है। प्रकृति-पुरुषसम्बन्धी ज्ञानको ही विवेक कहते हैं। अतएव ज्ञान ही मुक्ति है। जिस तरह पाश्चात्य सभ्यताका मूल

तत्त्व 'ज्ञान ही शक्ति' ( Knowledge is Power ) है, उसी प्रकार हिन्दूसभ्यताका मूल तत्त्व 'ज्ञान ही मुक्ति' है। दो जातियाँ दो पृथक् उद्देश्योंके अनुसन्धानमें एक ही मार्गपर चलीं, उनमेंसे पाश्चात्योंने तो शक्तिको पाया; पर हमने—पौर्वात्योंने—क्या मुक्तिको पा लिया है ? वास्तवमें एक साथ यात्रा करके भी हमने पृथक् पृथक् फल पाये हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं है।

यूरोपीय, शक्तिका अनुसरण करनेवाले हैं और यही उनकी उन्नतिका मूल है। हम लोग शक्तिके प्रति यत्नहीन हैं और यही हमारी अवनतिका मूल है। यूरोपीयोंका उद्देश्य ऐहिक है; इसलिए वे इस समय विजयी हैं। हम लोगोंका उद्देश्य पारकालिक है, इसलिए हम इस कालमें जयी नहीं हुए; और परकालमें होंगे या नहीं, इस विषयमें मतभेद है।

किन्तु ज्ञान ही मुक्ति है, यह बात सत्य न होनेपर भी कहना होगा कि इसके द्वारा भारतवर्षको बहुत लाभ हुआ है। प्राचीन वैदिक धर्म क्रियात्मक था। प्राचीन आर्य लोग प्राकृतिक शक्तिकी पूजाको ही एकमात्र कल्याणकारी समझते थे। प्राकृतिक शक्तियाँ अतिशय प्रबल, स्थिर, अशासनीय, कभी अत्यन्त मंगलकर और कभी अमंगलकर हैं, यह देखकर शुरू शुरूके ज्ञानियोंने उन्हें इन्द्र, वरुण, मरुत्, अग्नि आदि देव माना और उनकी स्तुति तथा उपासना की। धीरे धीरे उनको प्रसन्न करनेके लिए यज्ञ यागादिकी प्रबलता हो गई। अन्तमें वे ही सब यज्ञ यागादि मनुष्योंके प्रधान कार्य और पारत्रिक सुखके एकमात्र उपाय समझे जाकर लोगोंके एकमात्र अनुष्ठेय हो गये। सारे शास्त्र केवल उन्हींकी आलोचनाके लिए रचे गये—प्रकृत ज्ञानकी ओर आर्यजातिने विशेष ध्यान नहीं दिया। वेदोंकी संहितायें, ब्राह्मण, उपनिषत्, आरण्यक और सूत्रग्रन्थ केवल क्रियाकलापकी बातोंसे भरे हुए हैं। यदि प्रकृत ज्ञानकी थोड़ी बहुत चर्चा की जाती थी, तो वह केवल वेदोंकी आनुषंगिक बात समझकर ही की जाती थी। इसी कारण इस प्रकारकी चर्चा करनेवाले समस्त शास्त्र वेदांग कहलाये। ज्ञान जब इस तरह क्रियाकी दासत्वश्रृंखलामें बँध गया, तब उसकी उन्नति रुक गई। मोक्ष कर्मजन्य है, इस विश्वासके भारतभूमिमें जड़ जमा लेनेके कारण ही यह सब हुआ। प्रकृत ज्ञानकी आलोचनाके अभावमें वेदभक्ति और भी प्रबल हो

गई। मनुष्यचित्तकी स्वाधीनताका सर्वथा लोप हो गया। मनुष्य विवेकशून्य, मंत्रमुग्ध, शृंखलबद्ध पशु बन गया।

इसी समय सांख्यकारने घोषणा की कि कर्म अर्थात् होम यागादिके अनुष्ठान पुरुषार्थ नहीं हैं, ज्ञान ही पुरुषार्थ है। ज्ञान ही मुक्ति है। कर्म पीडित भारतवर्षने उनकी इस घोषणाको ध्यानसे सुना।

## सांख्य-तत्त्व।

अधिकांश लोगोंका मत यह है कि जगत् सृष्ट ( बनाया हुआ ) है और कोई एक जगत्कर्त्ता है। जब सामान्य घटपटादि भी किसी एक कर्त्ताके बिना नहीं बनते हैं, तब इस असीम जगतका कोई कर्त्ता नहीं होगा, यह कैसे संभव हो सकता है ?

एक और दलके लोग हैं जो कहते हैं कि यह जगत् सृष्ट है और इसका कोई बनानेवाला है, यह प्रमाणित नहीं होता। ऐसे लोगोंको साधारणतः नास्तिक कहते हैं; परन्तु नास्तिक कहनेसे ही उन्हें मूर्ख नहीं कहा जा सकता। वे अपने पक्षका समर्थन युक्तिपूर्वक करते हैं। एक तो उनकी युक्तियाँ अत्यन्त दुरूह हैं और दूसरे यहाँ उनका परिचय देनेका कोई प्रयोजन नहीं मालूम होता है। फिर भी यह बात ध्यानमें रखने योग्य है कि ईश्वरका अस्तित्व और सृष्टिप्रक्रिया ये दो जुदा जुदा तत्त्व हैं। ईश्वरवादी भी कह सकते हैं कि हम ईश्वर मानते हैं; परन्तु उसकी सृष्टिक्रिया नहीं मानते। ईश्वर जगतका नियन्ता है। उसके बनाये हुए नियम आदि हम देखते हैं; परन्तु उन नियमोंके अतिरिक्त भी कोई सृष्टि है, यह हम नहीं कह सकते।

इस समय बहुतसे ईसाई इसी मतके माननेवाले हैं। इनमें कौनसा मत यथार्थ है और कौनसा अयथार्थ, यह हम नहीं कहेंगे। हमारे कहनेका अभिप्राय केवल यह है कि सांख्यकर्त्ता इसी मतके हैं। सांख्यकार ईश्वरका अस्तित्व नहीं मानते, यह हम आगे चलकर कहेंगे। वे एक ‘ सर्वविध सर्वकर्त्ता ’ पुरुषको मानते हैं; परन्तु इस प्रकार पुरुष मानकर भी उसे सृष्टिकर्त्ता नहीं मानते हैं। सृष्टिको भी नहीं मानते हैं। उनके मतसे यह जगत् प्राकृतिक क्रिया मात्र है।

कका कारण ख, खका कारण ग, गका कारण घ; इस तरह कारणपरम्पराका पता लगाते लगाते किसी एक स्थानमें अवश्य ही ठहरना पड़ेगा। क्यों कि कारण-श्रेणी कभी अनन्त नहीं हो सकती। हम जिस फलको खा रहे हैं, वह अमुक वृक्षमें फला है, वह वृक्ष एक बीजसे उत्पन्न हुआ था और वह बीज अन्य वृक्षके फलसे उत्पन्न हुआ था। इस तरह अनन्तानुसन्धान करनेपर भी एक आदिम बीज अवश्य मानना पड़ेगा। इसी तरह जगतमें जो आदिम बीज है, जहाँ कारणानु-सन्धान बन्द हो जाता है, सांख्य उसी आदिम कारणको मूल प्रकृति कहता है। ( १७४ )

जगतकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें दूसरा प्रश्न यह है कि मूल कारण चाहे जो हो, परन्तु उस कारणसे इस विश्वसंसारने ये रूप अवयव आदि किस प्रकार प्राप्त किये ? सांख्यकारका उत्तर यह है—

ये जागतिक पदार्थ २५ प्रकारके हैं— १ पुरुष, २ प्रकृति, ३ महत् (मन), ४ अहंकार (अहंज्ञान), ५–९ पंचतन्मात्र (शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध) १०–२० ग्यारह इन्द्रियाँ (पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय और अन्तरिन्द्रिय) २१–२५ स्थूल भूत (पृथ्वी, जल, तेज, वायु, और आकाश)। इन्हींसे विश्व निर्माण हुआ है।

इन तत्त्वोंका विस्तारपूर्वक वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं है। इस समय ये बहुत संगत और अर्थयुक्त भी नहीं जान पड़ते। किन्तु हमारे पुराणोंमें जो सृष्टि-क्रिया वर्णित है, वह इसी सांख्यके मतसे ब्रह्मांडकी बातका संयोग मात्र है।

वेदमें कहीं भी सांख्यदर्शनानुयायी सृष्टिका वर्णन नहीं है। ऋग्वेद, अथर्ववेद और शतपथब्राह्मणमें सृष्टिकथन है, किन्तु उनमें महदादिका उल्लेख नहीं है। मनुमें भी सृष्टिकथन है, पर उसमें भी महदादि नहीं है। रामायणकी भी यही दशा है। केवल पुराणोंमें है। अतएव वेद, मनु और रामायणके बाद और निदान विष्णु भागवत और लिङ्गपुराणके पूर्व सांख्यदर्शनकी रचना हुई है। महाभारतमें भी सांख्यका उल्लेख है। परन्तु यह निश्चय करना कठिन है कि महाभारतका कौन अंश पुराना है और कौन नया। कुमारसम्भवके दूसरे सर्गमें जो ब्रह्मस्तोत्र है, वह सांख्यानुसारी है।

सांख्यप्रवचनमें विष्णु, हरि, रुद्रादिका उल्लेख नहीं है। पुराणोंमें है। पौराणिकोंने निरीश्वर सांख्यको अपने मनके अनुकूल गढ़ लिया है।

## निरीश्वरता ।

सांख्यदर्शन निरीश्वरवादी है और इसी रूपमें उसकी प्रसिद्धि भी है; परन्तु कोई कोई लोग कहते हैं कि वह निरीश्वरवादी नहीं है। डाक्टर हाल ऐसे ही लोगोंमेंसे एक हैं। मेक्समूलर भी ऐसा ही मानते थे, परन्तु अब उनका मत बदल गया है। कुसुमांजलिके कर्त्ता उदयनाचार्य कहते हैं कि सांख्यमतावलम्बी 'आदि विद्वान्'के उपासक हैं। अतएव उनके मतसे भी सांख्य निरीश्वर नहीं है। सांख्यप्रवचनके भाष्यकार विज्ञानभिक्षुका भी कथन है कि 'ईश्वर नहीं है' यह कहना कापिलसूत्रका उद्देश्य नहीं है। अतएव इस विषयको कुछ विस्तारके साथ बतलानेकी आवश्यकता है कि सांख्यदर्शन निरीश्वर क्यों है।

सांख्यप्रवचनके प्रथम अध्यायका ९२ वाँ सूत्र इस बातका मूल है। वह सूत्र यह है:-"ईश्वरासिद्धेः"। पहले इस सूत्रका अभिप्राय समझ लेना चाहिए।

सूत्रकार इसके पहले 'प्रमाण'का वर्णन कर रहे थे। उन्होंने कहा है, प्रमाण तीन प्रकारके हैं,—प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द। ८९ वें सूत्रमें प्रत्यक्षका लक्षण बतलाया है—"यत्सम्बन्धं सत्तदाकारोल्लेखिविज्ञानं तत्प्रत्यक्षम्।" अतएव जो सम्बद्ध नहीं है, वह प्रत्यक्ष नहीं हो सकता। इस लक्षणमें दो दोष लगते हैं। एक तो यह कि योगिगण योगबलसे असम्बद्धको भी प्रत्यक्ष कर सकते हैं। आगेके ९०-९१ वें सूत्रोंमें सूत्रकारने इस दोषको अपनीत कर दिया है। अब रहा दूसरा दोष यह कि ईश्वरका प्रत्यक्ष नित्य है, इस लिए उसके सम्बन्धमें 'सम्बन्ध' की बात व्यवहृत नहीं हो सकती। इसका उत्तर उक्त ९२ वें सूत्रसे सूत्रकार देते हैं कि ईश्वर सिद्ध नहीं है, अर्थात् ईश्वर है, इसका कोई प्रमाण नहीं है। अतएव उसका प्रत्यक्ष सम्बन्धमें व्यवहृत न होनेसे यह लक्षण दुष्ट नहीं हुआ। यहाँपर भाष्यकार महाशय कहते हैं कि देखो, यह कहा गया है कि 'ईश्वर असिद्ध है' किन्तु यह तो नहीं कहा गया है कि 'ईश्वर नहीं है'?

न कहा गया हो, न सही, तथापि इस दर्शनको निरीश्वर कहना होगा। ऐसा शायद ही कोई नास्तिक होगा, जो कहता होगा कि ईश्वर नहीं है। जो कहता हो कि इस प्रकारका कोई प्रमाण नहीं है जिससे यह सिद्ध हो सके कि 'ईश्वर है', उसको भी नास्तिक कहना चाहिए।

'जिसके अस्तित्वका प्रमाण नहीं है,' और 'जिसके अनस्तित्वका प्रमाण है' ये दो जुदा जुदा बातें हैं। लाल रंगके कौएके अस्तित्वका कोई प्रमाण नहीं है, परन्तु साथ ही उसके अनस्तित्वका भी कोई प्रमाण नहीं है। किन्तु ऐसे चतुष्कोणके अनस्तित्वका प्रमाण है कि जो गोलाकार हो। यह तो निश्चित है कि आप गोलाकार चतुष्कोण नहीं मानेंगे; किन्तु पूछना यह है कि लाल-रंगका कौआ मानेंगे या नहीं? जिस तरह उसके अनस्तित्वका प्रमाण नहीं है, उसी प्रकार उसके अस्तित्वका भी प्रमाण नहीं है। जहाँ अस्तित्वका प्रमाण नहीं है, वहाँ हम नहीं मानेंगे। अनस्तित्वका प्रमाण नहीं है, तो न रहने दो, परन्तु जब तक अस्तित्वका प्रमाण नहीं पावेंगे, तब तक कभी न मानेंगे। हाँ, जब अस्तित्वका प्रमाण पा जावेंगे, तब मान लेंगे। प्रत्ययका या विश्वासका यही प्रकृत नियम है। जो विश्वास इससे उलटा है, वह भ्रान्ति है। "यद्यपि अमुक पदार्थ है, ऐसा कोई प्रमाण नहीं मिलता है, तथापि वह हो, तो हो भी सकता है" ऐसा सोचकर जो उस पदार्थके अस्तित्वकी कल्पना कर लेते हैं, वे भ्रान्त हैं। अतएव नास्तिकगण दो प्रकारके हुए। एक तो व जो केवल ईश्वरके अस्तित्वके प्रमाणाभाववादी हैं। वे कहते हैं कि ईश्वर हो तो हो भी सकता है; परन्तु वह 'है', ऐसा कोई प्रमाण नहीं है। दूसरे प्रकारके नास्तिक वे हैं जो कहते हैं कि केवल ईश्वरके अस्तित्वके प्रमाणोंका ही अभाव नहीं है; इस बातके भी अनेक प्रमाण हैं कि ईश्वर नहीं है। आधुनिक यूरोपके अनेक लोग इसी मतके माननेवाले हैं। एक फरासीसी लेखक कहता है--"तुम कहते हो कि ईश्वर निराकार है, किन्तु साथ ही उसे चेतनादि मानसिकवृत्तिविशिष्ट भी बतलाते हो। क्या तुमने कहीं चेतनादि मानसिक वृत्तियोंको शरीरसे जुदा देखा है? यदि कहीं नहीं देखा, तो या तो ईश्वर साकार है अथवा उसका अस्तित्व ही नहीं है। ईश्वरको तुम साकार तो कभी मानोगे नहीं, अतएव यही मानना पड़ेगा कि ईश्वर नहीं है।" यह दूसरे प्रकारका नास्तिक है।

"ईश्वरासिद्धेः।" यदि केवल इसी सूत्रपर भार डाला जाय, तो सांख्यको प्रथम प्रकारका नास्तिक कह सकते हैं। किन्तु उसने और भी अनेक प्रमाणोंसे यह सिद्ध करनेका यत्न किया है कि ईश्वर नहीं है।

यहाँपर सांख्यप्रवचनमें ईश्वरके अनस्तित्व सम्बन्धमें जितने सूत्र हैं, उन सबको एकत्र करके उनका मर्म कुछ विस्तारके साथ समझाया जाता है:—

सांख्यकार कहते हैं कि ईश्वर असिद्ध है ( अ० १, सू० ९२ )। कोई प्रमाण नहीं है, इसीसे असिद्ध है ( प्रमाणाभावात् न तत्सिद्धिः। ५, १० ) सांख्यके मतमें पूर्वकथनानुसार तीन प्रमाण माने गये हैं;—प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द। इनमेंसे प्रत्यक्षकी तो बात ही नहीं है—ईश्वर प्रत्यक्षका विषय ही नहीं माना जाता। किसी वस्तुके साथ यदि अन्य किसी वस्तुका नित्य सम्बन्ध रहता हो, तो एकके देखनेसे दूसरीका अनुमान किया जाता है। परन्तु किसी वस्तुके साथ ईश्वरका कोई नित्य सम्बन्ध नहीं देखा जाता; अतएव अनुमानके द्वारा भी ईश्वर सिद्ध नहीं हो सकता। ( सम्बन्धाभावान्नानुमानम्। ५, ११ ) यदि इस सूत्रको पाठक अच्छी तरह न समझे हों, तो कुछ और भी अधिक स्पष्टतासे समझानेका यत्न करता हूँ। पर्वतमें धुएँको देखकर तुम सिद्ध करते हो कि वहाँपर अग्नि है। इस प्रकारका सिद्धान्त तुम क्यों करते हो? इसलिए कि तुमने जहाँ जहाँपर धुआँ देखा है, वहाँ अग्नि भी देखी है, अर्थात् अग्निके साथ धुएँका नित्यसंबंध है।

यदि कोई तुमसे आकर पूछे कि तुम्हारे प्रपितामह ( परदादा ) के कितने हाथ थे, तो तुम कहोगे कि दो। तुमने तो उनको कभी देखा नहीं, फिर कैसे कह दिया कि उनके दो हाथ थे? तुम कहोगे, मनुष्यमात्रके दो हाथ होते हैं इसलिए। अर्थात् मनुष्यत्वके साथ द्विभुजताका नित्यसंबंध है।

यह नित्यसम्बन्ध या व्याप्ति ही अनुमानका एक मात्र कारण है। जहाँ यह सम्बन्ध नहीं होता, वहाँपर पदार्थान्तरका अनुमान नहीं हो सकता। अब इस प्रकरणमें जगतके किस पदार्थके साथ ईश्वरका नित्यसम्बन्ध है कि जिससे ईश्वरका अनुमान किया जा सके? सांख्यकार उत्तर देते हैं कि किसीके साथ नहीं।

तीसरा प्रमाण शब्द है। आप्तवाक्योंको शब्द प्रमाण माना है और वेद ही आप्तवाक्य हैं। सांख्यकार कहते हैं कि वेदमें ईश्वरका कोई प्रसंग नहीं है, बल्कि वेदमें यही कहा है कि सृष्टि प्रकृतिकी क्रिया है, ईश्वरकृत नहीं है ( श्रुतिरपि-प्रधानकार्यत्वस्य। ५, १२ ) किन्तु जो वेदको पढ़ेंगे वे देखेंगे कि यह बात बिलकुल असंगत है, अर्थात् उन्हें उसमें ईश्वरके प्रसंग मिलेंगे। इस आशंकाका समाधान करनेके लिए सांख्यकार कहते हैं कि वेदमें ईश्वरका जो उल्लेख है, वह या तो मुक्तात्माओंकी प्रशंसा है, या मान्यदेवताकी ( सिद्धस्य ) उपासना। ( मुक्तात्मनः प्रशंसा उपासना सिद्धस्य वा। १, ९५ )

यह दिखला दिया कि ईश्वरके अस्तित्वका कोई प्रमाण नहीं है। अब सांख्यने ईश्वरके अनस्तित्वके सम्बन्धमें जो प्रमाण दिये हैं उनका विस्तारपूर्वक वर्णन किया जाता है:—

ईश्वर किसे कहते हैं ? जो सृष्टिकर्त्ता और पापपुण्यका फलविधाता हो उसे। जो सृष्टिकर्त्ता है वह मुक्त है या बद्ध ? यदि वह मुक्त है तो उसके सृष्टि रचना करनेकी प्रवृत्ति कैसे हो सकती है ? और यदि वह मुक्त नहीं बद्ध है, तो फिर उसमें अनन्तज्ञान और अनन्तशक्ति सम्भव नहीं हो सकती। अतएव कोई एक व्यक्ति सृष्टिकर्त्ता है, यह बात असंभव है। ( मुक्तबद्धयोरन्यतराभावान्न तत्सिद्धिः। १, ९३ और उभयथाप्यसत्करत्वम्। १, ९४ )

यह तो हुई सृष्टिकर्तृत्वसम्बन्धी बात। अब पाप-पुण्यके दण्डविधातृत्व सम्बन्धकी बात लीजिए। इस विषयमें सांख्यकार कहते हैं कि यदि ईश्वर कर्मफलका विधाता है, तो यह अवश्य है कि वह कर्मानुयायी फल देगा। अर्थात् पुण्यकर्मका शुभफल देगा और पापकर्मका अशुभ फल। यदि वह ऐसा न करेगा, अपनी इच्छाके अनुसार फल देगा, तो देखना चाहिए कि वह किस प्रकारसे फलविधान कर सकता है। यदि अच्छी तरह विचार करके फल न देगा, तो ऐसा वह आत्मोपकारके लिए ही या किसी स्वार्थके लिए ही कर सकता है और यदि ऐसा हुआ तो वह सामान्य लौकिक राजाके ही समान आत्मोपकारी और सुखदुःखके अधीन ठहरा। यदि ऐसा न मानकर कहोगे कि वह कर्मके अनुसार ही फल देता है, तो फिर कर्मको ही फलका दाता विधाता क्यों नहीं कहते ? फल देनेके लिए फिर कर्मके ऊपर ईश्वरानुमानकी क्या आवश्यकता है ?

अतएव सांख्यकार दूसरे प्रकारके घोरतर नास्तिक हैं; परन्तु पाठक यह जानकर आश्चर्य करेंगे कि वे वेदको मानते हैं !

ईश्वर न मानकर भी सांख्य वेदको क्यों मानता है, इस बातको हम आगे लिखेंगे। मालूम होता है कि सांख्यकी यह निरीश्वरता ही बौद्ध धर्मकी पूर्व-सूचना है।

ईश्वरतत्त्वके सम्बन्धमें सांख्यदर्शनकी एक बात बाकी रह गई। पहले कहा जा चुका है कि बहुतोंके खयालसे कापिल या सांख्यदर्शन निरीश्वर नहीं है। यह कहनेका एक कारण है। तृतीय अध्यायके ५७ वें सूत्रमें सूत्रकार कहते हैं:—"ईदृशेश्वरसिद्धिः सिद्धा।" अर्थात् इस प्रकारके ईश्वरकी सिद्धि सिद्ध हुई। किस प्रकारके ईश्वरकी? "स हि सर्ववित् सर्वकर्त्ता" ३, ५६। अर्थात् जो सबका जाननेवाला और सर्वकर्त्ता है। ऐसी अवस्थामें सांख्य निरी-श्वर कैसे हो सकता है?

वास्तवमें ये सूत्र ईश्वरके सम्बन्धमें नहीं कहे गये हैं। सांख्यकार कहते हैं कि ज्ञानमें ही मुक्ति है, और किसीसे भी मुक्ति नहीं हो सकती। पुण्यमें अथवा सत्त्वविशाल ऊर्द्धलोकमें भी मुक्ति नहीं है। क्योंकि वहाँसे पुनर्जन्म होता है और जरामरणादि दुःख भोगना पड़ते हैं। अन्तमें वे यह भी कहते हैं कि जगत्कारणमें लयप्राप्त हो जाने पर भी मुक्ति नहीं है। क्योंकि उससे (लयप्राप्त अवस्थासे) जलमें डूबे हुएके पुनरुत्थान (फिरसे ऊपर आ जाने) के समान पुनरुत्थान होता है। (३, ५४)। पूर्वोक्त सूत्र उन्होंने उसी लय-प्राप्त आत्माके सम्बन्धमें कहा है कि वह सबका जाननेवाला और सर्वकर्त्ता है। उसको यदि तुम ईश्वर कहना चाहो तो ईदृशेश्वर सिद्ध है। परन्तु वह जगत्सृष्टा या विधाता नहीं हो सकता। उक्त सूत्रमें जो 'सर्वकर्त्ता' शब्द है, उसका अर्थ सर्वशक्तिमान् है, सर्वसृष्टिकारक नहीं।

## वेद ।

यह बात पहले ही कही जा चुकी है कि सांख्यप्रवचनके कर्त्ता ईश्वरको नहीं मानते हैं, परन्तु वेदको मानते हैं। मालूम होता है कि पृथिवीमें शायद ही ऐसा कोई दर्शन या शास्त्र होगा, जो धर्मपुस्तकका तो प्रामाण्य स्वीकार करता हो, परन्तु धर्मपुस्तकके विषयीभूत और प्रणेता जगदीश्वरके अस्तित्वको स्वीकार

न करता हो। यह 'वेदभक्ति' भारतवर्षकी बड़ी ही विस्मयकारिणी चीज है इस विषयको हम कुछ विस्तारके साथ लिखना चाहते हैं।

मनुजी कहते हैं—वेद शब्दसे सबके नाम, कर्म, और अवस्थाएँ निर्मित हुई थीं। वेद पितृ, देवता और मनुष्योंका चक्षु है। जो वेदसे भिन्न है, वह परकालमें निष्फल है। वेदको छोड़कर और सब ग्रन्थ मिथ्या हैं। भूत भविष्यत् वर्तमान, शब्द स्पर्श रूप गन्ध, चतुर्वर्ण, तीन लोक, चतुराश्रम आदि सब ही वेदसे प्रकाश हुए हैं। वेद मनुष्योंका परम साधन है। जो वेदज्ञ है, वही सेनापतित्व, राज्यशासकत्व और सर्वलोकाधिपत्यके योग्य है। जो वेदज्ञ है वह चाहे जिस आश्रममें रहे, सदा ब्रह्ममें लीन होने योग्य है। धर्मजिज्ञासुओंके लिए वेद ही परम प्रमाण है। वेद अज्ञोंके लिए और अज्ञानियोंके लिए भी शरण है। जो स्वर्ग या आनन्त्यकी कामना करते हैं, उनके लिए यही शरण है। जो ब्राह्मण तीन लोककी हत्या करनेवाला और जहाँ तहाँ खानेवाला है, उसे यदि ऋग्वेद याद है, तो फिर उसे कोई पाप नहीं लग सकता! शथपथ ब्राह्मणमें कहा है कि वेदान्तर्गत सर्वभूत हैं। सकल छन्दः, स्तोम, प्राण और देवताओंका आत्मा वेद है। वेद ही है। वेद अमृत है। जो सत्य है, वही वेद है। विष्णुपुराणमें कहा है कि देवादिके रूप, नाम, कर्म, प्रवर्तन, वेद शब्दसे ही सृष्ट हुए थे। इसी पुराणमें एक और जगह विष्णुको वेदमय ऋग्-यजुः-सामात्मक कहा है। महाभारतके शान्तिपर्वमें कहा है—वेद शब्दसे सर्व भूतोंके रूपनामकर्मादिकी उत्पत्ति हुई है। ऋक्संहिता और तैत्तिरीय संहिताके मंगलाचरणमें सायनाचार्य और माधवाचार्यने लिखा है—वेदसे अखिल जगत्का निर्माण हुआ है।

इस तरह सर्वत्र ही वेदका माहात्म्य बतलाया है। किसी देशमें, किसी भी धर्मग्रन्थकी—बाइबल कुरान आदिकी—ऐसी महिमा नहीं गाई गई।

अब प्रश्न यह है कि जो वेद इस तरह सबका पूर्वगामी और उत्पत्तिका मूल है, वह आया कहाँसे? इस विषयमें जुदा जुदा लोगोंके जुदा जुदा मत हैं। कोई कोई कहते हैं कि वेदका कर्त्ता कोई भी नहीं है—यह किसीका भी बनाया हुआ नहीं है; यह नित्य और अपौरुषेय है। दूसरे कहते हैं कि यह ईश्वरप्रणीत है, इस लिए सृष्ट और पौरुषेय है। हिन्दूशास्त्रोंकी यह कैसी

आश्चर्यकारिणी विचित्रता है कि वेदोंको तो वे सब ही मानते हैं, परन्तु वेदोंकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें उनमेंसे किन्ही दो ग्रन्थोंकी भी एकता नहीं दिखलाई देती।

ऋग्वेदके पुरुषसूक्तमें लिखा है कि वेदपुरुष यज्ञसे उत्पन्न हुआ। अथर्ववेदमें एक जगह कहा है कि ऋक्--यजुः--साम स्तम्भसे उत्पन्न हुए हैं, दूसरी जगह कहा है कि वेदोंका जन्म इन्द्रसे हुआ है, तीसरी जगह कहा है कि ऋग्वेद कालसे उत्पन्न हुआ है और चौथी जगह कहा है कि वेद गायत्रीमें निहित है। शतपथ ब्राह्मणमें कहा है कि अग्निसे ऋक्, वायुसे यजुष्, और सूर्यसे सामवेदकी उत्पत्ति हुई है। छान्दोग्य उपनिषत् और मनुमें भी इसी प्रकार कहा है। शतपथब्राह्मणमें अन्यत्र लिखा है कि वेदको प्रजापतिने बनाया है। इसी ग्रन्थमें और एक जगह लिखा है कि प्रजापतिने वेदसहित जलमें प्रवेश किया। जलसे अण्डा और अण्डेसे पहले तीन वेद उत्पन्न हुए। एक जगह और लिखा है कि वेद महाभूत (ब्रह्मा) का निःश्वास है। तैत्तिरीय ब्राह्मणमें कहा है कि वेद प्रजापतिके श्मश्रु हैं। विष्णुपुराणमें कहा है कि वेद ब्रह्माके मुखसे उत्पन्न हुए। महाभारतके भीष्मपर्वमें कहा है कि सरस्वती और वेद विष्णुने मनसे सृजन किये और शान्तिपर्वमें सरस्वतीको वेदमाता कहा है।

वेदमन्त्र, ब्राह्मण, उपनिषत्, स्मृति, पुराण और इतिहासमें वेदोपत्तिके विषयमें इस प्रकार लिखा है। देखा जाता है कि इन सब ग्रन्थोंमें वेदोंका सृष्टत्व और पौरुषेयत्व प्रायः सर्वत्र ही स्वीकृत हुआ है--अपौरुषेयत्व कदाचित् ही कहीं बतलाया गया है। परन्तु पीछेके प्रायः सब ही टीकाकार और दार्शनिक विद्वान् अपौरुषेयत्ववादी हैं। उन लोगोंके मत ये हैं:—

सायनाचार्यने ऋग्वेदकी टीकामें कहा है कि वेद अपौरुषेय है। क्योंकि उसे किसी मनुष्यने नहीं बनाया। माधवाचार्य तैत्तिरीय यजुर्वेदकी टीकामें कहते हैं कि जिस तरह काल आकाशादि नित्य हैं, उसी तरह वेद भी नित्य हैं। ब्रह्माको उन्होंने वेदवक्ता स्वीकार किया है। मीमांसक कहते हैं कि वेद नित्य और अपौरुषेय है। शब्द नित्य है, इस लिए वेद भी नित्य है। शंकराचार्य भी इसी मतको मानते हैं। नैयायिक इसका प्रतिवाद करते हैं और कहते हैं—मन्त्र और आयुर्वेदके समान, ज्ञानी व्यक्तिके वचन प्रामाण्य होते हैं, इसी लिए वेदोंकी भी प्रमाणता माननी चाहिए। वैशेषिकोंका मत है कि वेद ईश्वरप्रणीत है। कुसुमांजलि-कर्त्ता उदयनाचार्यका भी यही मत है।

इन सब शास्त्रोंकी आलोचना करनेसे जान पड़ता है कि कोई वेदको नित्य और अपौरुषेय कहता है और कोई सृष्ट तथा ईश्वरप्रणीत बतलाता है। इन दोनोंको छोड़कर और तीसरा सिद्धान्त नहीं हो सकता; परन्तु सांख्यप्रवचनकारका मत सबसे निराला है। मुरारेस्तृतीयः पन्थः। वे पहले कहते हैं कि वेद कदापि नित्य नहीं हो सकता। स्वयं वेदमें ही उसके कार्यत्वका प्रमाण मौजूद है। यथा–"स तपोऽतप्यत तस्मात् तपस्तेपाना त्रयो वेदा अजायन्त।" जब वेद ही कहता है कि इस तरह वेदका जन्म हुआ है, तब वेद कदापि नित्य और अपौरुषेय नहीं हो सकता और जो अपौरुषेय नहीं है, वह अवश्य ही पौरुषेय होगा। परन्तु सांख्यकारके मतसे वेद न अपौरुषेय है और न पौरुषेय ही है! पुरुष अर्थात् ईश्वर नहीं है--वह सिद्ध नहीं होता, इस लिए वह पौरुषेय नहीं है। सांख्यकार और भी कहते हैं कि वेदके रचनेके योग्य जो पुरुष है, वह मुक्त नहीं हो सकता; वद्ध होगा। जो मुक्त है वह प्रवृत्तिके अभावमें वेद सृजन नहीं कर सकता और जो वद्ध है वह सर्वज्ञ नहीं–असर्वज्ञ होगा, इस लिए वेद बनानेमें समर्थ नहीं हो सकता।

तब, पौरुषेय भी नहीं है और अपौरुषेय भी नहीं है, भला यह कहीं हो सकता है? सांख्यकार कहते हैं--हाँ, हो सकता है–यथा अंकुरादिः (५, ८४)। जो लोग हिन्दूदर्शनशास्त्रोंका नाम सुनते ही विश्वास कर लेते हैं कि उनमें सर्वत्र ही आश्चर्यजनक बुद्धिका कौशल है, उनके भ्रमनिवारणके लिए इस बातका विशेष उल्लेख किया जाता है। सांख्यकारकी बुद्धिकी तीक्ष्णता भी विचित्र है और भ्रान्ति भी विचित्र है। हमारा यह विश्वास नहीं ह कि सांख्यकार इस रहस्यजनक भ्रान्तिके गढ़ेमें असावधानीसे गिर पड़े हैं। हमारी समझमें सांख्यकारका हृदय वेदको नहीं मानता था, परन्तु उस समयके समाजमें ब्राह्मण एवं दार्शनिक कोई भी साहस करके वेदकी अवज्ञा नहीं कर सकता था। इस लिए उन्हें मौखिक वेदभक्ति प्रकाश करनी पड़ी है और जब वेदोंको मानना पड़ा है, तब जहाँ जहाँ आवश्यकता हुई है वहाँ वहाँ प्रतिवादियोंको निरस्त करनेके लिए उन्होंने वेदोंकी दुहाई दी है। किन्तु यह निश्चित जान पड़ता है कि वे वेदोंको अन्तरंगसे नहीं मानते थे। वेद पौरुषेय नहीं है और अपौरुषेय भी नहीं है, यह वचन केवल व्यंगमात्र है। इस बातके कहनेमें सूत्रकारका

यह अभिप्राय जान पड़ता है कि–" देखो, यदि तुम वेदको सर्वज्ञानयुक्त कहना चाहते हो, तो वेद या तो पौरुषेय होगा या अपौरुषेय। इनमेंसे इस बातका प्रमाण तो वेदमें ही मौजूद है कि वेद अपौरुषेय नहीं है। तब यदि वह पौरुषेय होगा, तो यह भी कहना होगा कि मनुष्यकृत है। क्योंकि यह बात सिद्ध की जा चुकी है कि सर्वज्ञ पुरुष कोई नहीं है।" यदि इन सब सूत्रोंका इस प्रकार अर्थ किया जाय, तो अद्वितीय दार्शनिक सांख्यकारको अल्पबुद्धि कहना पड़ेगा; परन्तु यह कदापि नहीं कहा जा सकता।

जब वेद पौरुषेय नहीं है और अपौरुषेय भी नहीं है, तब वेद माननीय कैसे हो सकता है? सांख्यकारने इस प्रश्नका उत्तर देना आवश्यक समझा है। यदि आजकलकी बात देखी जाय, तो भारतवर्षमें इससे अधिक गुरुतर प्रश्न और कोई भी नहीं है। एक दल कहता है कि सनातन धर्म वेदमूलक है, तुम वेदको क्यों नहीं मानते? दूसरा दल कहता है, हम उसे क्यों मानें? सारा भारत इन्हीं दो दलोंमें विभक्त है। इन दो प्रश्नोंके उत्तरमें विवाद है और इसी प्रश्नके समाधानमें भारतका कल्याण तथा अकल्याण निर्भर है। सारे हिन्दुओंको स्वधर्ममें स्थिर रहना चाहिए या उसे सबको ही छोड़ देना चाहिए? अर्थात् हम वेदको मानें या नहीं? और यदि मानें तो क्यों? एक बार और भी यह प्रश्न उठा था। जिस समय धर्मशास्त्रोंके अत्याचारसे पीड़ित होकर भारतवर्ष त्राहि त्राहि करके पुकार रहा था, उस समय शाक्यसिंह बुद्धदेवने कहा था—" तुम वेदको क्यों मानते हो? वेदको मत मानो।" यह सुनकर वेदवित् वेदभक्त दार्शनिक मण्डलीने इस प्रश्नका उत्तर दिया था। जैमिनि, बादरायण, गौतम, कणाद, कपिल, जिनकी जैसी धारणा थी, उन्होंने वैसा ही उत्तर दिया था। अतएव प्राचीन दर्शनशास्त्रोंमें उक्त प्रश्नका उत्तर रहनेसे दो बातें जानी जाती हैं। एक तो यह कि आजकलकी अँगरेजी शिक्षाके दोषसे ही लोग वेदोंकी अलंघनीयताके विषयमें सन्देह करने लगे हों, सो बात नहीं है। यह सन्देह बहुत पुराने समयसे चला आ रहा है। प्राचीन दार्शनिकोंके बाद शंकराचार्य, माधवाचार्य, सायनाचार्य आदि नवीन दार्शनिक भी इस प्रश्नका उत्तर देनेके लिए चिन्तित हुए थे। दूसरी यह कि इस प्रश्नको पहले पहल बौद्धोंने उठाया था और प्राचीन दार्शनिकोंने पहले पहल उसका उत्तर दिया था। अतएव बौद्ध धर्म और दर्शनशास्त्रोंकी उत्पत्ति समकालीन समझी जा सकती है।

वेदको हम क्यों मानें ? इस प्रश्नकी विचारभूमिमें मीमांसक जैमिनिको महारथी और नैयायिक गौतमको उसका प्रतिद्वन्द्वी समझना चाहिए। ऐसा नहीं है कि नैयायिकोंको वेद मान्य नहीं है। नहीं वे वेदको मानते हैं, परन्तु मीमांसक जिन जिन कारणोंसे वेदको मानते हैं, नैयायिक उनको अग्राह्य करते हैं। मीमांसक कहते हैं कि वेद नित्य और अपौरुषेय है। नैयायिक कहते हैं कि वेद आप्तवाक्य मात्र है। नैयायिकोंने जिन युक्तियोंसे मीमांसकमतका खण्डन किया है, उनका सारमर्म माधवाचार्यके सर्वदर्शन संग्रहपरसे नीचे दिया जाता है:—

मीमांसक कहते हैं कि सम्प्रदायाविच्छेदसे वेदकर्त्ता अस्मर्यमान है। सब बातें लोकपरम्परासे चली आ रही हैं, किन्तु यह किसीको भी स्मरण नहीं है कि वेदको किसने बनाया। इसपर नैयायिक कहते हैं कि प्रलय कालमें सम्प्रदायविच्छेद हो गया था। इस समय जो वेदका प्रणयन स्मरण नहीं है, सो इससे कुछ यह प्रमाणित नहीं होता है कि प्रलयके पहले वेद प्रणीत नहीं हुआ था। और यह भी तुम प्रमाण नहीं कर सकोगे कि वेदका कर्त्ता कभी किसीको स्मृत ही न था। वे और भी कहते हैं कि वेदवाक्य कालिदासादिके वाक्योंके समान ही वाक्य हैं। अतएव वेदवाक्य भी पौरुषेय वाक्य हैं। वाक्यत्व हेतुसे, मन्वादि वाक्योंके समान, वेदवाक्योंको भी पौरुषेय कहना होगा। मीमांसक कहते हैं कि जो वेदाध्ययन करता है, उसके पहले उसके गुरुने अध्ययन किया था, उसके पहले उसके गुरुने और उसके पहले उसके गुरुने; इस प्रकार जहाँ अनन्तपरम्परा है वहाँ वेद अनादि है। नैयायिक कहते हैं कि तब महाभारतादिके सम्बन्धमें भी इसी प्रकार गुरुपरम्परा बतलाई जा सकती है और वे भी अनादि सिद्ध किये जा सकते हैं। यदि कहो कि महाभारतके कर्त्ता जो व्यास हैं वे स्मर्यमान हैं, तो वेदके सम्बन्धमें भी कहा जा सकता है कि-"ऋचःसामानि जज्ञिरे। छन्दांसि जज्ञिरे तस्मात् यजुस्तस्मादजायत।" इस तरह पुरुषसूक्तमें वेदकर्त्ता भी निर्दिष्ट है। मीमांसक कहते हैं कि शब्द नित्य है, इस लिये वेद भी नित्य है। परन्तु शब्द नित्य नहीं है। क्योंकि शब्द सामान्यत्ववशातः घटवत् अस्मदादिके बाह्येन्द्रियग्राह्य है। मीमांसक उत्तर देते हैं कि गकारादि शब्द सुनते ही हमको प्रत्यभिज्ञान होता है कि यह गकार है; अतएव शब्द नित्य है।

नैयायिक कहते हैं कि वह प्रत्यभिज्ञान सामान्य विषयत्ववशतः होता है; जिस तरह केश कटकर फिर उग आते हैं। मीमांसक और भी कहते हैं कि वेद अपौरुषेय है, इसका एक कारण यह है कि परमेश्वर अशरीरी है–उसके तालु आदि वर्णोच्चारण स्थान नहीं है। नैयायिक उत्तर देते हैं कि परमेश्वर स्वभावतः अशरीरी है, तो भी भक्तानुग्रहके अर्थ उसका शरीरग्रहण, असंभव नहीं है।

मीमांसकोंने इन सब बातोंका उत्तर दिया है, परन्तु विस्तारभयसे वह छोड़ दिया जाता है। गरज यह कि वेदको हम क्यों मानें, इस तर्कके प्राचीन दर्शनशास्त्रोंसे केवल तीन उत्तर प्राप्त होते हैं:—

१ वेद नित्य और अपौरुषेय है, इस लिए वह मान्य है। किन्तु यह बात वेदहीमें मौजूद है कि वह अपौरुषेय नहीं है। यथा–"ऋचःसामानि जज्ञिरे" इत्यादि।

२ वेद ईश्वरप्रणीत है, इसलिए वह मान्य है। प्रतिवादी कहेंगे कि वेद ईश्वरप्रणीत है, इसका कोई विशिष्ट प्रमाण नहीं है। वेदमें लिखा है कि वेद ईश्वरसंभूत है। किन्तु जब वे वेदको मानते ही नहीं हैं, तब उसकी बात क्यों मानने चले? इस विषयको लेकर जो वादानुवाद हो सकता है, उसका पाठक सहज ही अनुमान कर सकते हैं। उसको सविस्तर लिखनेकी आवश्यकता भी नहीं है। जो ईश्वरको ही नहीं मानते, वे वेदको ईश्वरप्रणीत कहकर स्वीकार नहीं कर सकते।

३. वेदकी निज शक्तिकी अभिव्यक्तिके द्वारा ही वेदकी प्रमाणता सिद्ध होती है। सांख्यप्रवचनकारने यही उत्तर दिया है। सायनने वेदार्थप्रकाशमें और शांकरब्रह्मसूत्र भाष्यमें इसी प्रकार निर्देश किया है। इस सम्बन्धमें केवल इतना ही वक्तव्य है कि यदि वेदमें इस प्रकारकी शक्ति हो, तो वेद अवश्य ही मान्य है। किन्तु वह शक्ति है या नहीं; यह एक स्वतंत्र विचार आवश्यक हो पड़ता है। अनेक लोग कहेंगे कि हम वेदमें कोई ऐसी शक्ति नहीं देखते। वेदका अगौरव हिन्दू शास्त्रोंमें भी मौजूद है। मुण्डकोपनिषत्के आरंभमें 'अपरा' और 'परा' इस तरह दो विद्यायें बतलाई गई हैं। इनमें वेदादिको अपरा और अक्षयप्राप्ति करानेवाली ब्रह्मविद्याको परा कहा है।

अर्थात् वेदविद्यासे इस पराविद्याको श्रेष्ठतर बतलाया है ×। श्रीमद्भगवद्गीता अध्याय २; श्लोक ४२—४४ में वेदपरायणोंकी निन्दा की गई है +। भागवत-पुराण ( ४।२९, ४२) में नारद कहते हैं कि परमेश्वर जिसपर अनुग्रह करते हैं वह वेद त्याग कर देता है*। कठोपनिषत्‌में कहा है—"नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया बहुना श्रुतेन।" अर्थात् वेदके द्वारा आत्मा लभ्य नहीं हो सकता।

शास्त्रानुसन्धान करनेसे इस प्रकारके और भी वचन मिल सकते हैं। पाठक देखेंगे कि 'वेदको क्यों मानें' इस प्रश्नका हमने कोई उत्तर नहीं दिया। देनेकी हमारी इच्छा भी नहीं है। जो समर्थ हैं, वे इसकी मीमांसा करेंगे। हमने पूर्वगामी पण्डितोंके प्रदर्शित किये हुए पथपर परिभ्रमण करके जो देखा है, वही पाठकोंके सामने निवेदित कर दिया है।

अनुवादक—**नाथूराम प्रेमी।**




---

× द्वे विद्ये वेदितव्ये इति ह स्म यद्ब्रह्मविदो वदन्ति परा चैवापरा च। तत्रापरा ऋग्वेदो यजुर्वेदः साम। वेदोऽथर्ववेदः शिक्षाकल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दो ज्योतिषमिति। अथ परा यया तदाक्षयमधिगम्यते।

\+ यामिमां पुष्पितां वाचम्प्रवदन्त्यविपश्चितः।  
वेदवाक्यरताः पार्थ नान्यदस्तीति वादिनः॥  
कामात्मानः स्वर्गपरा जन्मकर्मफलप्रदाम्।  
क्रियाविशेषबहुलां भोगैश्वर्यगतिं प्रति॥  
भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम्।  
व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते॥  
त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन।

* शब्दब्रह्मणि दुष्पारे चरन्त उरुविस्तरे।  
मन्त्रलिङ्गैर्व्यवच्छिन्नं भजन्तो न विदुःपरम्॥  
यदा यस्यानुगृह्णाति भगवानात्मभावितः।  
स जहाति मतिं लोके वेदे च परिनिष्ठितम्॥